

स्व. श्रीमती सूरज देवी डागा
(धर्मपत्नी स्व. श्री चम्पालाल जी डागा)

किस रूप तुम्हें पायें मातुश्री, तुम लोक आलौकिक में राजे,
जो कुछ है यहाँ सब कृपाधन का, जो विकीर्ण है सुगन ताजे ॥

-जयचंदलाल डागा
एवं समस्त डागा परिवार

# प्रकाशकीय

भक्ति गीत आन्तरिक श्रद्धा भक्ति की अभिव्यक्ति का सबल साधन है। जहॉ जीवन मे पवित्रता, माधुर्यता एव समता भावो का अवतरण करना भक्ति गीतो का मुख्य उद्देश्य होता है, वहॉ आत्मानन्द एव आत्म शान्ति की प्राप्ति का माध्यम भी ये भक्ति गीत होते है।

इस विश्व मे हर व्यक्ति का अपना कोई आराध्य होता है, जहॉ उसकी समग्र आस्था उन्हे प्रणाम करती है। आराध्य उपासना ही उनके जीवन के सुखद क्षण होते हैं।

निसर्ग में ही संतोष की श्वास लेने वाला मेरा मन वात्सल्य विभूति निर्मल यशस्विनी महाश्रमणी रत्ना पूज्या श्री इन्द्रकवर जी म.सा जिनके अनुशासन, अन्तर वात्सल्यता, शासननिष्ठा, हुक्म संघ की यश कीर्ति प्रसारण मे दक्षता आदि दिव्य सद्‌गुणो से प्रभावित बना अनवरत सान्निध्य पाता रहा और उनसे यथाप्रसग अपने अनन्याराध्य हुक्म सघ के नवोदित साधना सूर्य, प्रशातमना आचार दृढता सयम एव सादगी के प्रतीक नानेश पट्टधर आचार्य श्री रामेश, जिन्हे प्रारंभ मे कोई समझ नही पाया कि ''ये महापुरुष किस अक्षय साधना से अपनी आत्मा को साधित कर रहे है ? उस दीपक मे किस प्रकार अमूल्य शिक्षामृत रूपी स्नेह (तेल) जा रहा है जिससे वह दीप अपनी सेवा विनय एवं समर्पण की वर्त्तिका से आचार्य श्री नानेश की अन्तर्मुखी साधना मे समा गया।'' तत्सबंधित यशस्वी जीवन-वृत्तो को सुन-सुनकर मेरे भीतर आचार्य

भगवन् श्री रामेश के प्रति पूर्व से ही जो गहरी श्रद्धा का आलोक जगमगा रहा था, वह और अधिक श्रद्धा से दीप्त हो उठा। वस्तुत इस दीप को प्रज्वलित होते ही अनवरत संघर्षो का सामना करना पडा। जैसे सोना आग मे तपकर कुंदन होता है, वैसे ही मनस्वी संघर्षो मे स्थितप्रज्ञ बन जन-जन के आस्था केन्द्र प्रतिपल वंदनीय अर्चनीय बनते हैं। सागर सी गहराई लिए हुए, भारंड पक्षी वत् अप्रमत्त, यश लिप्सा से अति दूर निष्पृह, निर्लिप्त, निराभिमानी जिनज्ञा मे सर्वस्व समर्पित अपने अनन्याराध्य को शासन-नायक के रूप में पाकर चतुर्विध संघ आज धन्यता की अनुभूति कर रहा है। अन्तर्मन शुभकामना करता है, हमारे आराध्य आचार्य प्रवर रामेश अपना यशस्वी वर्चस्व संघ को प्रदान करते हुए युगों-युगों तक गंध हस्ती की तरह हुक्म शासन का चहुँमुखी विस्तार करें।

मेरे परम पुण्य का उदय महाश्रमणी रत्ना जी म.सा. की अनुग्रह दृष्टि मुझ पर रही है। उसी अनुग्रह का सुप्रतिफल मेरी एवं मेरे परिवार की हुक्म शासन के प्रति गहराती आस्था को सामूहिक अभिव्यक्ति मे लाने हेतु प्रभु भक्ति, गुरु भक्ति, तपस्या के गीतों के साथ विविध भक्तिपरक भक्ति-गीतों को संग्रहित करके श्रद्धालु भक्तजनों के कर-कमलों में वितरित करने की भावना से प्रस्तुत कर रहा हूँ–''श्रद्धा एवं भक्ति की गुंजारव लिए–''भक्ति गीत गुंजार''।

श्रद्धालु भक्तजन जरूर-जरूर लाभान्वित बने, यही शुभकामना है।

–जयचंदलाल डागा

# परिचय

श्रद्धानिष्ठ दिलेर व्यक्तित्व सुश्रावक रत्न श्रीमान जयचदलाल जी सा डागा हुक्म संघ के प्रति दृढ श्रद्धानिष्ठ बीकानेर निवासी शासन निष्ठ स्वनाम धन्य श्रेष्ठिवर्य स्वर्गीय श्रीमान चम्पालाल जी सा डागा, स्वर्गीया दृढ श्रद्धाशील सुश्राविकारत्न सूरज बाई डागा (खादी वाला) के अगजात दिलेर व्यक्तित्व, मानवीय सद्गुणो से सम्पन्न सात्त्विक विचार वाले शासन-समर्पित गुरुश्रद्धा से ओत-प्रोत उदारमना है।

सौभाग्यवती सुश्राविकारत्न सौ. राजदेवी सरलमना एक आदर्श गृहिणी होने के साथ-साथ उदारदिल श्रद्धानिष्ठ सुश्राविका रत्न है। ज्ञान-अभिवृद्धि की ललक आपकी प्रशंसनीय है। वर्तमान मे आप बीकानेर महिला मंडल की उपाध्यक्षा है।

आप चार भाइयो का परिवार है। सबसे बडे भ्राता–स्व सुश्रावक श्रीमान् रामलाल जी सा , दूसरे नम्बर स्व. सुश्रावक श्रीमान सम्पतलाल जी सा , तीसरे नम्बर वर्तमान मे बीकानेर श्री सघ के अध्यक्ष सुश्रावक रत्न श्रीमान सुन्दरलाल जी सा. और आप सबसे छोटे भ्राता है। सभी भाईयो का सघ समाज मे अच्छा वर्चस्व था एव है। आपके 2 सुपुत्र, 1 सुपुत्री नीलम सेठिया-गौतम जी सेठिया एव 2 पुत्रवधूएँ है–युवारत्न बसन्त कुमार जी-सौ प्रीति डागा, युवारत्न विनयकुमार जी-सौ निधि डागा एव 3 बहने है–सौ पेपादेवी नाहटा-श्री भँवरलाल जी नाहटा, स्व सम्पत देवी बैद-स्व रतनलाल जी बैद और सौ

पुष्पादेवी-स्व जतनलाल जी बोथरा। सिद्धार्थ कुमार आपका पौत्र है। सृष्टि, रिद्धम, हर्षा ये तीन पौत्रियॉ है। आपकी बडी पुत्रवधू सौ. प्रीति डागा वर्तमान में बीकानेर बहुमंडल की कोषाध्यक्षा हैं। सम्पूर्ण डागा परिवार में विरासत से प्राप्त उदारता एवं शासन निष्ठा का सद्‌गुण प्रेरणास्पद एवं सराहनीय है।

पुत्र-पुत्रियॉ, पुत्रवधूएँ, पौत्र-पौत्रियों की शालीनता से सुसंस्कारों का परिचय मिलता है।

हुक्म संघ के गौरव नानेश पट्टधर तरुण तपस्वी ब्रह्म तेजस्वी शास्त्रज्ञ प्रशांतमना आचार्य प्रवर रामेश के प्रति परम श्रद्धानिष्ठ जैनत्व के सुसंस्कारों से सुसमृद्ध साधुमार्गी संघ का स्तम्भ स्वरूप यह सभ्य डागा परिवार ''रामेश शासन'' के प्रति पूर्ण समर्पित है।

—अमिताभ नागोरी

# अनुक्रमणिका

***

## मंत्र जपो नवकार

मंत्र जपो नवकार मनवा, मंत्र जपो नवकार,
पाँच पदों के पैंतीस अक्षर, है सुख के आधार ॥टेर॥

अरिहन्तों का सुमिरण कर ले।
सिद्ध प्रभु का नाम तू जप ले।
आचारज सुखकार मनवा...... ॥1॥

उपाध्याय को मन मे ध्याले।
सर्व साधु को शीष नमा ले।
होवे भव से पार मनवा.... ॥2॥

धन हीन सुख संपत्ति पावे।
मन वांछित हर काम बनावे॥
सुखी रहे परिवार मनवा..... ॥3॥

रोग शोक भय दूर भगावे।
जन्म जरा से पिंड छुड़ावे॥
भव दुःख भंजनहार मनवा.... ॥4॥



## मंत्र-परमेष्ठि सुमरियां

*तर्ज : आ बावासा री ......*

मंत्र परमेष्ठि सुमरियां, भव रा बंधन कटसी रे,
बंधन कटसी शिवपुरी रो शुभ मारग मिलसी रे ॥टेर॥
कलंक लगायो सेठ सुदर्शन पर अभया महारानी रे,
हुक्म लगायो राजा जिण पर, शूली रो दुःख भारी रे,

सेठ सोचे मत्र सुमरिया, विघ्न टलसी रे ॥1॥
मिथ्यामद सु राजा कुष्ठी सग दीनी परणाई रे,
जाण लीला कर्मा री मैना पति सु कहे हरषाई रे,
मत्र सुमरिया कुष्ठ रोग सुं, मुक्ति मिलसी रे ॥2॥
कलिकाल मे तृतीया पद बिन दुनिया का आधार नही,
जिन नही पण जिन सरीखा, सकल संघ सिरनामी रे,
नाना गुरु री शरण सुं ''इन्द्र'' भवोदधि तरसी रे ॥3॥



## परमेष्ठि-मंत्र सुहाना

*तर्ज : कोई जब राह न पाये....*

परमेष्ठी मत्र सुहाना है पुण्य खजाना, कि भाव विभोर हो गाना,
णमो अरिहताण-णमो अरिहंताणं ॥टेर॥
गुण है इसके एक सौ आठ श्रद्धा से करता जो कोई पाठ,
बन जाते उसके काम तमाम, है कल्पद्रुम समाना।
चितामणी पाना, कि घाति कर्म खपाना
णमो अरिहताण ॥1॥

अनन्त ज्ञान की ज्योति जले, दु ख दारिद्र दूर टले,
असख्य प्रदेश परस्पर खिले, ना कोई वेदना पाए,
मरण मिट जाये, कि त्रिलोकीनाथ कहाये,
णमो अरिहताणं ॥2॥

अगाध सुख की लहर जहाँ, घर है अपना सच्चा वहाँ,
मिटेंगे सारे सताप तिहाँ, फिर ना आना जाना,
अरूप में समाना, कि 'इन्द्र' होगा पहुंचाना,
णमो अरिहंताणं ।।3।।



## पूर्वों का सार

*तर्ज : यशोमति मैया से*

पूर्वो का सार प्यारा मंत्र हमारा,
पंच परमेष्ठि की फेरो एक माला ।।टेर ।।
शूली का सिंहासन सुदर्शन ने पाया-2
अग्नि का नीर सीता सती ने बहाया-2
लक्ष 84 का SSS-2 मेटनवाला ।। 1।।
108 गुण गुणीजन के सोहे-2,
सुर-नर किन्नर सब मन मोहे-2
सुमिरण से सर्प की SSS-2 सुमन माला ।।2।।
दु:ख द्रौपदी का सुन चीर बढाया-2
कुष्ठी ने पाई कल्प तरुवर सी काया-2
शीयल सुभद्रा का SSS-2 प्रगटाने वाला ।।3।।
बिगड़ी सुधारे भैया, जो कोई ध्यावै-2
जपे जाप कोटि कर्मो की कट जावे-2
''इन्द्र'' कहे पीले SSS-2 प्यारे शिवपुरी का प्याला ।।4।।

## प्रभु वीतराग तेरी

*तर्ज : सो बार जन्म लेंगे....*

प्रभु वीतराग तेरी भक्ति मे मगन होगे,
भले जान फिदा होवे, फिर भी ना भूलेंगे ।।टेर।।
ये भटकन भगवन् हाय, कितने दिन की होगी,
चौरासी चक्कर में, कितनी तडफन होगी।
बन्धन के झूले मे कब तक हम झूलेगे ।। 1।।
पापों मे दीवाना मन, ये कितना हंसता है,
नही ध्यान जरा इसको, दुर्गति मे फंसता है,
झूठी सुख की सांसे, ये कितने फूलेंगे ।।2।।
प्रभु सुन लो मेरी पुकार, बस तू ही हो जा दयाल,
लाखों भक्तो में, इस पापी को भी निहार,
''इन्द्र'' भक्ति में झूम झूम, बंशी प्रेम की बजायेंगे ।।3।।



## जिनवर का जो करते ध्यान

*तर्ज–रघुपति राघव.....*

जिनवर का जो करते ध्यान,
पा जाते हैं अविचल स्थान ।।टेर।।
जन्म-मरण के फद टले,
मन वाछित सब आश फले,
आत्म स्वरूप का होवे भान ।। 1।।

घडी एक तूं करले विचार,
स्वार्थ भरा लगता संसार,
अनित्य भाव का अनुसंधान ॥2॥

पनघट की जैसे पनिहारी,
तन्मय हो जा हे अविकारी,
प्रगटे घट में अन्तर ज्ञान ॥3॥

तूं ही तेरा भाग्य विधाता,
सुख दु.ख का भी है निर्माता,
टूटे "इन्द्र" कहे कर्म चट्टान ॥4॥



## पल पल प्रभु एकज मांग

*तर्ज :- होठों से छुलो .........*

पल पल प्रभु एकज मांग, तित्थयरा मे पसीयंतु।
क्षण क्षण मां एकज साध, तित्थयरा मे पसीयंतु ॥टेर॥

ना सम्यक् ज्ञान मांगू, ना व्रत वरदान मांगू,
ना केवल ज्ञान मांगू, ना शाश्वत स्थान मागू।
अणु-अणु , मा एकज माग, तित्थयरा मे पसीयंतु ॥1॥

जो तारी प्रसन्नता मले, मारा भव बंधन टले,
मारा पाप बधा प्रजले, मुक्ति नी आश फले।
एथी कहूँ छू बारम्बार, तित्थयरा मे पसीयंतु ॥2॥

तारी एक प्रसन्नता मा, प्रभु पदनी प्राप्ति छे,
तारी स्नेहल दृष्टि मा, ससार नी समाप्ति छे।
एथी फरी फरी एकज माग, तित्थयरा मे पसीयतु ।।3।।

पेला गजसु मुनि ऊपर, प्रभु आप प्रसन्न थया,
दीक्षा लीधी तेज दिने, एने तारा जेवा कर्या।
ए प्रसंग राखी याद, तित्थयरा मे पसीयतु ।।4।।

मने श्रद्धा छे चौक्कस, प्रभु आप प्रसन्न थसो,
मारी नानकडी आ आश, प्रभु आप पूरी करशो।
जाणुं छूं खुशी नो प्रभाव, तित्थयरा मे पसीयुत ।।5।।



## सिद्ध प्रभु है पथ सिद्धि

*तर्ज : तुमको हमारी उमर....*

सिद्ध प्रभु है पथ सिद्धि दातार,
सिद्धि दे दो हमे दीनदयाल ।।टेर ।।

अष्टकर्म अष्ट गुण सहारी, जिससे हो रही है ये आत्मा भारी,
स्वरूप सिह का स्वय विसारी, जड से गया देखो जीव हारी,
सिद्धा सिद्धि चाहु कीरतार ।। 1।।

चदेसु निम्मलयरा, ज्योति जगा दे, अध्यात्म रमण मे मन को लगा दे,
गूजन हृदय की उनको सुनाये, पातकता सारी तू दिल से जला दे,
गरल विष को देना निवार ।।2 ।।

ज्ञान से दर्शन की महिमा निराली, आस्था गौतम सी ले उजियारी,
उत्सर्ग काया का कर दे धारी, ध्यानाग्नि तेरी इतनी हो भारी,
उपसर्गो की तुम पे मार ।।3 ।।

''इन्द्र'' त्रिलोकीनाथ को वंदन, सिद्धि पदधारी का हो अभिनंदन,
सारे दु.खों का करले निकन्दन, एक दिन पाले ये पद निरंजन,
त्रिभुवन में होगी जयकार ।।4।।



## हे प्रभुवीर दया

हे प्रभु वीर दया के सागर, सब गुण आगर ज्ञान उजागर,
जब तक जीयू हॅस–हॅस जीउ ज्ञान सुधारस अमृत पीउ,
छोड़ूॅ लाभ घमण्ड बुराई, चाहूॅ सबकी नित्य भलाई,
जो करना सो अच्छा करना, फिर दुनिया मे किससे डरना,
हे प्रभु मेरा मन हो सुन्दर, वाणी सुन्दर जीवन सुन्दर,
हे प्रभु वीर दया के सागर, सब गुण आगर ज्ञान उजागर। ।3 ।।



## चेतन चारों शरणा

चेतन चारो शरणा धार पार हो जावणा रे।
चोखे चित्त हमेशा उठ भावना भावना रे।
पलो शरणो श्रीअरिहन्त, तोड्या चार कर्म दुर्दन्त।
प्रभु जी के गुण का नही अत, ज्याके शरणा से वर,
केवलज्ञान उपावणा रे चेतन चारो ही शरणा . ।।1 ।।

दूजो शरणो सिद्ध सदाई, प्रभुजी गति पाचवी पाई,
ज्याके रूप रग नही राई, जाके शरणा से आठो ही,
कर्म खपावणा रे।।2।। चेतन चारो ही शरणा
तीजो शरणो साधु सुजान, पाले अरिहन्तो की आण,
बाचे भारी सरस बखान जाके शरणा से,
मुक्ति री मोझा पावणा रे।।3।। चेतन चारो ही शरणा
चौथो शरणो धर्म को धारो चारगति का दु ख निवारो,
चेतन जल्दी मोक्ष पधारो,
श्रमण हजारीमल गुण गावे जीत बधावणा रे।
चेतन चारो



## तुमसे लागी लगन

तर्ज पारस प्यारा

तुम से लागी लगन, ले लो अपनी शरण, पारस प्यारा,
मेटो मेटो जी सकट हमारा।।टेर।।
निश दिन तुमको जपू, पर से नेहा तजू, जीवन सारा,
तेरे चरणो मे बीते हमारा।। तुमसे।।1।।
अश्वसेन के राजदुलारे, वामादेवी के सुत प्राण प्यारे,
सबसे नेहा तोडा, जग से मुँह को मोडा, सयम धारा।।मेटो।।
इन्द्र और धरणेन्द्र भी आये, देवी पद्मावती मगल गाये,
आशा पूरो सदा, दु ख नही पावे कदा सेवक थारा।।
जग के दु ख की तो परवाह नहीं है, स्वर्ग के सुख की भी चाह नहीं है,

मेटो जन्म मरण, होवे ऐसा यतन, पारस प्यारा।।
लाखो बार तुम्हे शीश नमाऊँ, जग के नाथ तुम्हे कैसे पाऊँ।
मन व्याकुल भया, दर्शन बिना यह जिया लागे खारा।।



## साता कीजो जी

साता कीजो जी श्री शान्तिनाथ प्रभु, शिवसुख दीजो जी।
कि साता कीजो जी।।टेक।।
शान्तिनाथ है नाम आपको, सबने साताकारी जी।
तीन भुवन मे चावा प्रभुजी, मृगी निवारी जी।।1।।
आप सरीखा देव जगत मे, और नजर नही आवे जी।
त्यागी ने वीतरागी मोटा, मुझ मन भावे जी।।2।।
शान्तिनाथ मनमाही जपताँ, चाहे सो फल पावे जी।
ताप तेजरो दु ख दारिद्र्र, सब मिट जावे जी।।3।।
विश्वसेन राजाजी के नन्दन, अचलादेवी रानी जाया जी।
गुरु प्रसादे चौथमल कहे, घणा सुहाया जी।।4।।



## एक बार तो मुख से बोल जरा

तर्ज उठ भोर भई

एक बार तो मुख से बोल जरा, अरिहत प्रभु श्री सिद्ध प्रभु।
हर वक्त ध्यान मन मदिर मे, अरिहत प्रभु श्री सिद्ध प्रभु।।टेर।।
सो–सो कर वक्त गुजार दिया, नर जन्म अमोलक हार दिया।

नही दु खियो पर उपकार किया। ।अरि। ।1 । ।
टुक अँखिया खोल तू होश मे आ, मुनियो के तू दर्शन पा जा।
सब को ये मत्र सुना जा तू ।अरि। ।2 । ।
ये वक्त नही है सोने का, और नीद मे गाफिल होने का।
ये मत्र है दिल को धोने का। ।अरि। ।3 । ।
जो जिनवर के गुण गाता है, वो भव सागर तिर जाता है।
नही नर्को मे दु ख पाता है ।अरि। ।4 । ।
एक चित्त से सुमिरण कर ले तू, और ध्यान प्रभु का धर ले तू।
कुछ बोध को हल्का कर ले तू ।अरि। ।5 । ।
महावीर से सुरती जोड जरा, और विषयो से मुख मोड जरा।
तृष्णा का बधन तोड जरा। ।अरि। ।6 । ।



## यो पर्व सन्देश सुणाय

तर्ज–आओजी पधारो

यो पर्व सन्देश सुणाय, जीवन सफल करो जी, सफल करो।
अवसर यो बीत्यो जाय, जीवन सफल करो जी सफल करो। ।टेर। ।
अवसर यो अनमोलो आयो, सन्देशो अमृत रो लायो।
धर्म मे चित्त रमाय, जीवन सफल । ।1 । ।
त्यागो वैर विरोध लडाई, समता धन री कर लो कमाई।
प्रेम री गगा बहाय, जीवन सफल करोजी । ।2 । ।
भटकण बाहर री अब छोडो, अन्तर चेतन सूँ मन जोडो।
मोह ममता विसराय, जीवन सफल करोजी । ।3 । ।

अवसर बार–बार नही आवे, चूके वो पाछे पछतावे।
"शान्ति" गीत सुणाय जीवन सफल करोजी . .. ।।4।।



## मनवा तू करले थोड़ा धरम

तर्ज : बहुत प्यार करते है तुमको सनम

मनवा तू करले थोडा धरम–2
कट जायेगे तेरे SSS सारे करम SSS मनवा तू करले ।।टेर।।
खेल खिलौने मे बचपन बिताया–2
आई जवानी तो धरम ना कमाया,
रोया बुढापा पे SSS खोया जन्म SSS मनवा .।।1।।
धन और माया मे बना अभिमानी–2
कायम रहेगी ना तेरी कहानी,
कुछ भी ना सग जाय–2 SSS मिटाले भरम SSS मनवा .।।2।।
चन्दन सा जीवन ये महके तुम्हारा–2
ले ले तू प्यारे धर्म का सहारा,
जग के झमेले–2 तो SSS होंगे ना कम SSS मनवा.।।3।।
उड जायेग हसा यहॉ से अकेला–2
कहे मुनि "गौतम" ये जग है झमेला,
सफल बना ले ये–2 SSS मानव जन्म SSS मनवा तू ।।4।।



# मैं क्या करूं नाथ

तर्ज मैं क्या करूँ

मैं क्या करूँ नाथ, मुझे कर्मो ने घेरा,
कर्मो ने घेरा पापो ने जकडा।।टेर।।

ज्ञान पढ़ूतो मैं पढ नही पाऊँ
सिर तो पचाऊँ पढ़ू, फिर भूल जाऊँ
मिटाओ अज्ञान मुझे कर्मो ने घेरा।।1।।

सामायिक करूँ तो मुझसे बैठो नही जावे,
पैर, कमर दु खे जीया घबरावे,
चाहूँ मै आराम, मुझे कर्मो ने घेरा।।2।।

माला फेरूँ तो मन घूमने को जावे,
उसे समझाऊँ तो नीद आ जावे,
कैसे जपू नाथ, मुझे कर्मो ने घेरा।।3।।

उपवास नही होवे, आयम्बिल भी नही भावे,
एकासणा करूँ तो शाम को भूख लग जावे।
क्या होगा परिणाम, मुझे कर्मो ने घेरा।।4।।

पुण्य नही होवे मुझसे, पाप नही छूटे,
देणे के नाम से माथो मारो दु खे,
विशाल हो दयाल हो, ।।5।।



# अंगुली पकड़ मेरी

अगुली पकड मेरी रस्ता दिखाता है–2
रस्ता दिखाता है, रस्ता दिखाता है।
कभी तो ये नाना मांझी बन जाता है।
कभी तो ये रामा साथी बन जाता है।।टेर।।
ठोकर लगी मुझको पत्थर नुकीला था।
पर चोट ना आई, नाना ने सभाला था।
तो, चलो ना. .कभी तो . ।।1।।
कोई याद करे उनको दु ख हल्का हो जाये।
कोई भक्ति करे उनकी ये उनके हो जाये।
तो, बोलो ना..कभी तो ..।।2।।
कोई चैन से सोता है, कोई भूखा रोता है।
किसी का भी दोष नही कर्मो का पासा है।
तो, गाओ ना.....कभी तो. ।।3।।
नानेश गुरु की हम भक्ति रचाते हैं।
रामेश गुरु की हम भक्ति रचाते हैं।
देशाणे वाले हो, हम दिल से बुलाते हैं।
तो, आओ ना कभी तो ।।4।।
तुम ठुकरा दिये हमको, हम किससे बोलेगे।
दर तेरे खडे होकर, छुप–छुप कर रो लेगे।
तो बोलोना . कभी तो ये नाना रक्षक बन जाता है।।5।।

मेरे इस जीवन की बस यही तमन्ना है।
गुरुवर के चरणो मे मुझे मुक्ति मिल जाये।
तो, बोलो ना कभी तो ।।6।।



## तीन मनोरथ

मनोरथ तीन उत्तम है, जिनेश्वर नित्य भाता हूँ,
कृपा की आस रखता हूँ, सफलता शीघ्र चाहता हूँ।
परिग्रह पाप का दलदल, फॅसा हूँ, फॅसता जाता हूँ,
घटे थोडा बहुत प्रतिदिन, बडा ही कष्ट पाता हूँ।
प्रमादी गृहस्थ जीवन है, अधूरी धर्म करणी है,
बनूगा कब मुनि मुझमे, हो ऐसी शक्ति चाहता हूँ।
मोक्ष की लगन है पूरी, न कोई अन्य आशा है,
देह छूटे समाधि से, अन्त शुभ भाव चाहता हूँ।
दीन हूँ दीनता करता, देवता दान तू देना,
मनोरथ पूर्ण सब करना, चरण तेरे पकडता हूँ।
कहे 'केवल' सुनो पारस, विरूद अपना निभाना तुम,
कहूँ अब और क्या आगे, न खोजे शब्द पाता हूँ।



## ओ भटके हुए इंसान

ओ भटके हुये इसान, प्रभु शरण चले आना।
हो जाये सफल जीवन, घबराये क्यो दिवाना।।टेर।।

—अतरा—

दो दिन की जिन्दगी को, क्या यू ही गमाएगा।
आयेगा काल सिर पर नही, कोई बचाएगा।
मतलब का जमाना है, तूने नही यह जाना।।1।।
ओ भटके

सुख और दुख जीवन मे, कर्मो का नजारा है,
धोखे मे पड ना गाफिल, बस एक सहारा है।
सुलझेगी तेरी उलझन, समता को न विसराना।।2।।
अन्याय, कपट कर क्यो, अपने को लुटाता है।
जिस डाल पर बैठा है, उसको ही मिटाता है।
कहे "वीर मण्डल" सुन पगले, पीछे नही पछताना।।3।।
ओ भटके ..



## आया है धर्म का जोश

तर्ज बम्बई से आया

आया है धर्म का जोश, जोश को कायम रखो,
जोश भी अकेला न हो, होश को कायम रखो।।टेर।।
पैसा सूखी करे काया, चक्कर मे डाले माया,
धर्म इसलिए भाया, दुखडा इसी ने मिटाया,
काया से काम खूब लो, आज से नियम करो।।1।।
सच्चे धर्म को जाने, झूठ की बात न माने,
आये गुरु समझाने, तत्त्वो को अब पहचाने,

तत्त्वो को खूब सीखो, मन को सयम रखो।।2।।

निर्मल है ध्येय हमारा, प्रीति की बढ जाए धारा,
उज्ज्वल मिला है सहारा, जीवन बना यह प्यारा,
जीवन मे "प्रीति" भरो, आज से नियम करो।।3।।



## मेरे सर पर रख दो

मेरे सर पर रख दो गुरुवर, अपने ये दोनो हाथ,
देना हो तो दीजिए, जन्म–जन्म का साथ

1 सुना है अपने शरणागत को अपने गले लगाते हो,
अरे हमने ऐसा क्या मागा जो देने से घबराते हो,
हो ऽऽ, चाहे सुख मे हो या दु ख मे–2
तुम देना अपना साथ

2 गम की धूप मे झुलस रहे है, प्यार की छाया कर दे तू,
बिन माझी के नाव चले ना, अब पतवार पकड ले तू,
हो ऽऽ, मेरा रस्ता रोशन कर दो–2, छायी अधियारा रात।।

3 गुरु बिन ज्ञान कहॉ से पाये, जीवन मे अधियारा है,
गुरु दर्शन हो जाये तो जीवन मे उजियारा है,
हो ऽऽ, हम राम गुरु से मागे–2, इतना ही आशीर्वाद।



## सितारे हिन्द के तारे

तर्ज  कभी सुख है कभी दुख है

सितारे हिन्द के तारे, हमे अब याद आते हैं,
हमारे पहले के पूर्वज, हमे अब याद आते हैं,
धरी जब खीर पैरो पे, रहे थे मेरु सम निश्चल,
क्षमाधारी वीर प्रभु, हमे अब याद आते है।।1।।
वचन पर राज तज दीना, भरा भगी के घर पानी,
वही हरिश्चन्द्र सत्यधारी, हमे ।।2।।
सूली चढना किया मजूर, पर शील नही छोडा,
धर्मधारी सुदर्शन जी, हमे ।।3।।
रहे चौदह वर्ष वनवास में, न लौटा हुक्म दशरथ का,
वही पितु आज्ञा पालक राम, हमे ।।4।।
बनाकर घास की रोटी, धर्म के वास्ते खाई,
वही प्रताप महाराणा, हमे. ।।5।।
पढो इतिहास और उनका, करो अनुकरण ए वीरो
कहे 'केवल' मुनि तुम तो, हमे ।।6।।

❋❋❋

## चेतन प्यारा

तर्ज  जब तुम्ही चले परदेश

तू भूल के अपने आप, रहा कर पाप,
ओ चेतन प्यारा, दुनिया मे कौन तुम्हारा . ।।टेर।।

1 जब मौत शीश पर आएगी,
कोई चीज साथ नही जायेगी,
मॉ भाई बाप न देगा कोई सहारा
2 ये जितने रिश्ते नाते है,
सब मरघट तक ही जाते है।
फिर हस अकेला करता कूच विहारा
3 बस धर्म ध्यान सग जाएगा,
जो शान्ति सुख पहुँचायेगा,
ले जैन धर्म की शरण मिले, शिवद्वारा
3 जिन वीतराग गुण गाया कर,
निज जीवन सफल बनाया कर,
मोह माया है जग 'चन्दन' झूठ पसारा।।



## हे गुरु सदा चरण

*तर्ज : तू जहॉ-जहॉ...*

हे गुरु सदा चरण मे, मेरा जीवन साथ होगा-मेरा जीवन-3
मस्तक पर मेरे गुरु का, सदा मगल हाथ होगा, सदा मगल-3 ॥टेर॥

पावन चरण कमल की रज तो सदा मिलेगी,
जिसकी प्रभा से मन में सद्बुद्धि तो जगेगी।
निशदिन तेरे भजन मे, मेरा सरगम साथ होगा ॥ 1 ॥
किस विध सुनाऊ गुरुवर गीतो मे तेरी महिमा,

गाते रहेगा मेरा मन यह तान तेरी गरिमा,
समता के गुंजे स्वर में मेरा सरगम साथ होगा ॥2॥
मेरा सरगम-3

तेरे चमन की खुशबू चहुँ ओर महकती है
तपस्या की कडी में आत्मा दमकती है
''इन्द्र'' के अनुशासन में पथ-पथ का साथ होगा ॥3॥
पथ-पथ का,-3



## बन गये सारे पराये

*तर्ज : छुप गये सारे नजारे....*

बन गये सारे पराये जीना भार हो गया,
हो तुमने ऐसा संवारा जीना सार हो गया,
दिल में बसाया दिया है सहारा,
कि ऐसा है स्वामी हमारा,
सागर में भी श्रीपाल को तिराया था,
शूली का भी सिंहासन बनाया था,
विषधर काला महकता सुंदर हार हो गया,
हो तुमको जिसने पुकारा बेडा पार हो गया ॥1॥
प्रभु गुण गाना कभी ना भुलाना,
कि फिर ना आना ना जाना,
जिसके दिल में तुम्हारा बसेरा हो,
मानस मंदिर में ज्ञान का सवेरा हो,

चरणो मे आये 'मधु' का जीना सार हो गया,
हो, अबर गूजा तुम्हारा जय-जयकार हो गया ।।2।।



## अरिहंत अरिहंत बोलो सदा

*तर्ज : परदेशी....*

अरिहन्त अरिहन्त बोलो सदा, बडे चाव से, भक्ति भाव से।
अरिहन्त प्रभु है केवलज्ञानी, घट घट के है अर्न्तयामी ।।टेर ।।

णमो अरिहताण पद पहला है प्यारा,
जन्म मरण से मुक्ति है देने वाला,
घडिये दु ख की दूर हो जावे तेरी ।।
भव भव की मिट जाये ये भव फेरी,
हो महाज्ञानी, ज्ञान के महादानी,
मुझपे मेहरबानी करो मेरे स्वामी ।। 1।।

दोष अठारह दूर किये है सारे,
जिससे जग के अज्ञानी है हारे,
गुण बारह कैसे प्रभुजी है धारे,
कर कर चितन आत्मा को सुघारे,
हो मुक्तिगामी मुझमे क्या खामी,
दया करो देवाधिदेव तुम हो ज्ञानी ।।2।।

ओ ज्योतिपुज ज्योति मुझमे भर देना,
अतर की बाधाएं सारी हर लेना,

चरण पुजारी "इन्द्र" सदा रहेंगे जिनवर के,
संदेशों पे कदम बढ़ेंगे प्रभुवर के,
तारे लाखों प्राणी ओ करुणादानी,
जन्म जन्म का तो हूँ मै अनुगामी ॥3॥



## गुरु नाना की शरण है

*तर्ज : झिलमिल...*

गुरु नाना की शरण है सुखदाई, वन्दन करे प्रभु को शीश नमाई
ऐसी सुन्दर वाणी सुनकर, होवे भवोदधि पारी ॥टेर॥

धन्य भाग्य सूर्य कैसा चमक रहा है,
अनुपम शक्ति पाकर हरस रहा है,
ज्ञान दर्शन की नहीं है पारावारी ॥1॥

हे श्रृंगार जननी सारे जग की प्रियकारी,
रत्न अमूल्य माता तूं ही जग मे पाई,
देवे धन्यवाद सुर नरेन्द्र हरषाई ॥2॥

पंचाचारी उग्र विहारी भव्यों के उपकारी,
शरणग्राही की मेटे कर्म खुमारी,
समतादर्शी प्रभु पूरण चिन्ताहारी ॥3॥

भ्रमण करत भव सिन्धु से उबारे,
छत्र छाया में रहे हमे न वीसराये,
"इन्द्र" आशीर्वाद से ही पावे ऋद्धि भारी ॥4॥

## गुण गरिमा क्या गावे रे

*तर्ज : मैं तो आरती....*

गुण गरिमा क्या गावे रे अष्टम पट्टधर की,
जय-जय गुरुवर नाना जय-3
ज्ञानालोक से करे आलोकित सारी दुनिया को-2
मिथ्या मिटा दे समकित ज्ञान सारी दुनिया को-2
वन्दन करे झुक-झुक कर्म करे चूर-चूर पाप मिटाओ रे
हो जग के पाप ॥1॥

पाया अद्भुत समता ज्ञान गुरु के चरणो मे-2
अनुपम ज्योति जगाने दिया ध्यान गुरु के चरणों मे-2
विनय करे पल-पल रूके न पथ मे क्षण भर
हो आचार्य पद पाये रे, हो पुरुषोत्तम पद पाये रे ॥2॥

हो जाये दारिद्र सारे दूर वन्दन करने से,
ऋद्धि सिद्धि पावे आठो याम वन्दन करने से,
''इन्द्र'' कहे तिर जाय जन्म मरण मिट जाय,
शिवपुरी पद पावे रे हो भक्त शिवपुरी पद पावे रे ॥3॥



## गणेश गुरु के चरण

*तर्ज : निज उठ के सज्जन*

गणेश गुरु के चरण, कर दिया अर्पण, जीवन सारा
कैसा चमकाया शासन हमारा

नाना नाम रटे, पल मे कर्म, कटे पाप सारा,

कैसा चमकाया.. .. ॥1॥

दिनमणि सम अतिशय तेजस्वी, दीर्घ ज्ञानी है तरुण तपस्वी,
जिनवर झरना झरे, अभिवादन करे, जग सारा।

कैसा चमकाया...... ॥2॥

तीर्थ चारों के हैं अनुशास्ता, युग-युग तपो जग त्राता,
रत्न दिया हमे, सुरनर चरणा नमे, धन्य श्रृंगारा,

कैसा चमकाया.... . ॥3॥

युग प्रणेता झेलो वन्दन, काटो मेरे भव-भव के बन्धन,
अर्ज करे कब से, तारो भव जल से, अन्तर नारा,

कैसा चमकाया...... ॥4॥

हे प्रभु विघ्न विनाशक, शांतिदायक शासन नायक,
दिव्य ज्योति भरे ''इन्द्र'' पग-पग वरे, विजयमाला,

कैसा चमकाया... . ॥5 ॥



## गुरुवर तेरे चरणों की

*तर्ज : दिल दिवाना बिन...*

राह दिखादो, शरण मे ले लो, गुरु नाना,
शरण तुम्हारी, पुण्य से मिले, छुटे ना,
चाह नही है और जगत से है कहना,
शरण तुम्हारी, पुण्य से मिले, छुटे ना ॥टेर॥

तुम ही मेरे ब्रह्मा विष्णु, तुम ही मेरे साई,
रहे निरतर तेरे ध्यान मे, लेना मुझे निभाई,
जला दीप जो, भक्ति का वह, बुझे ना ॥1॥

है क्या ऐसा जो कि गुरुवर, श्री चरणो मे चढावु,
एक मात्र श्रद्धा से दयालु, शाति तुमसी पाऊ,
खिली है कलिया, भक्ति की देखो, लुटेना ॥2॥

खुला द्वार है साई के घर, कोई आश ले आये,
श्रद्धा है पूरण गर दिल मे, चाहे सो ही पावे,
मूरत के, दर्शन से, पलके झुकेना ॥3॥

धन्य-धन्य हो जाये घडियाँ, देखेगे सुरतिया,
चातक पछी सी हो मानो, प्यासी मेरी अखियाँ,
चरण पुजारी, ''इन्द्र'' तिहारी भूले ना ॥4॥



## हुक्म-पूज्य हो गये अवतारी

*तर्ज : नेमजी की जान...*

हुकम पूज्य हो गये अवतारी, त्रिभुवन मे है यश जारी,
नित उठ नर जो गुण गावे, ऋद्धि-सिद्ध सुख वैभव पावे ॥टेर॥

आतम कारज सारवा, लीनो सयम भार,
शुद्ध क्रिया का पालन करने, लीयो अभिग्रह धार,
आये गुरु चरणे उपकारी ॥1॥

मुक्ति सुख रे कारणे, छोड दिया ससार,

समाचारी को शुद्ध बनावे, चले आगम अनुसार,
सहे परिषहों को भारी ॥2॥

एक चादर को छोडकर, कर दिया त्याग अपार,
द्रव्य तेरह तन को देते, लीनी समता धार,
हो गये जग के दुःख हारी ॥3॥

समोसरण में देशना, सुनते नर और नार,
होवे रुपयों की वर्षा, नाथद्वार मंझार,
जंजीर टूटी क्षण में भारी ॥4॥

कुष्ट रोग को काट कर, तन को दिया सुधार,
एक क्या अनेक गुरु ने, बहुत किया उपकार,
अनुपम संकट संहारी ॥5॥

निर्ग्रन्थ क्रिया के हो गये, इस संघ में प्रतिपाल,
शासन मणि सोहे कलियुग मे, पूज्यवर नानालाल,
गुरु है समता रस दातारी ॥6॥

प्रथम स्वर्ग में उपने, छांड के इस संसार,
सुमिरण करने से टले, कटे कष्ट अपार,
'इन्द्र' गुरु जग वल्लभकारी ॥7॥

❋❋❋

## हुक्म गुरु का नाम तारणहारा

*तर्ज : रेशमी सलवार.....*

हुक्म गुरु का नाम तारणहारा है,
अधियारी राहों में ज्यूं ध्रुव तारा है ॥टेर॥

तेरा नाम है सकट मोचक,
लगता है जन-मन रोचक
करता विषयो का शोधक,
मिट जाते सब अवरोधक, सत्य निखारा है ॥1॥

एक चादर तन पर धारी,
पुद्गल की ममता मारी,
एकान्तर छट्ठ स्वीकारी,
बन गये परित ससारी, भाग्य सवारा है ॥2॥

तुम प्रथम स्वर्ग को पाये,
नश्वर बंधन ठुकराये,
बलदेह विदेह हो जाए,
शिव सुख को है प्रगटाये, पथ उजियारा है ॥3॥

तेरी गौरव गाथाए सदियो तक यहॉ गूजेगी,
नानेश कृपा बरसेगी, गुरु राम से शान बढेगी,
''इन्द्र'' का नारा है ॥4॥



## शासन नंदन वन सम प्यारो

*तर्ज–ढोला ढोल मजीरा.....*

शासन नदन वन सम प्यारो रे, प्यारो रे,
शासन प्राणा ज्यूं जीवन रो आधारो रे।टेर।

हे ऽऽ इण शासन रा एक-एक,
गणि हो गया गण में न्यारा,
प्राण समर्पण करी शासन री, शान बढावण हारा,
शासन भक्ता रो सहारो रे ॥1॥

हे ऽऽ हिला दियो आसन, देवा रो बरसाया रूपैया,
बेडिया तोडी राजकुंवर री, साचा बन खैवेया,
कुष्टी रो तो आवे विचारो रे ॥2॥

हे ऽऽ सर्प संग मास चार, योगीश्वर बिताया,
शत्रु ने पण मित्रवत् मानी, श्री गुरु धर्म निभाया,
याद आवे चोथो आरो रे ॥3॥

हे ऽऽ जवाहर री कहता ही नही, आवे अद्‌भुत ज्योति,
दया दान रो डंको बजायो, थली में चमक्यां मोती,
वारे तप रो तेज कमालो रे ॥4॥

हे ऽऽ शेर बब्बर सी करे गर्जना, गणेश शासन में सवायो,
दे ललकार श्रमण संस्कृति रो, सुन्दर नाद गुंजायो,
नाना सारे संघ मे न्यारो रे ॥5॥

अष्टम पाट रो तेज अनूठो, शासन ने उजाले,
चारों तीरथ बन सेनानी, एक आण में चाले,
''इन्द्र'' ने शासन रो सहारो ॥6॥



## साधुमार्गी संघ की शोभा

*तर्ज - देखे तेरे दरवाजे*

साधुमार्गी सघ की शोभा से, शोभित विश्व महान
गण के गणिवर हुए प्रधान, एक-एक से हुए निरतर,
शासन के श्रृगार, युवाचार्य श्रीराम बने अभिराम।टेर॥
साधुमार्गी सघ निराला, वीर आण निभाने वाला
दिखता दुनिया से अकेला, पर देखो कैसा अलबेला
भूल न जाना गजानद को, दे सकते प्रमाण॥1॥
समीचीन सुन्दर है अनुशासन, जनगण करते है अभिवादन
नानेश का अद्भूत सचालन, शस्य श्यामला सा मनभावन
आस्था चारो तीरथ की गणि पे मिले न अन्य स्थान॥2॥
सघसृष्टि के हुक्म निर्माता, अभिनव राम बनो सुखदाता,
दशरथ नदन से हो जेता, जन मन के तुम मनोविजेता
युवाचार्य श्री के चरणो मे 'इन्द्र' का हो प्रणाम॥3॥



## शताब्दी श्री गुरु की

*तर्ज : यशोमति मैया से....*

शताब्दी श्री गुरु की मनावे
दयासिन्धु देव तेरी याद हमे आवे॥ टेर॥
भर-यौवन मे ऋद्धि वैभव त्यागी-2
जम्बू सम अद्भुत हो गये वैरागी-2
विजय कुँवर से अनुपम योगी कहाये॥1॥

संयम सजगता संघ ने है पायी-2
पुरुषोत्तम बन पीर भक्तो की मिटायी-2
चरणों मे आये वो कभी न भुलावे ॥2॥
अष्टम पट्टधर होंगे शासन के शानी-2
कैसी मुखरित हुयी भविष्यवाणी-2
शिवराह बतलादो "इन्द्र" अर्ज सुनावे ॥3॥



## जिसके कण-कण में त्याग और सेवा

*तर्ज- जहाँ डाल-डाल पर....*

जिसके कण-कण में, त्याग और सेवा की बहती धारा
जय समता संघ हमारा,
सब एक सूत्र में बंधे हम, एक हो सबका नारा,
जय समता संघ हमारा ॥टेर॥

संघ हमारा गौरवशाली, इसकी महिमा गाये
अर्पण कर तन मन धन सारे, इसकी शान बढाये
जहॉ श्रद्धा और समर्पण का, अनुपम चमके ध्रुव तारा ॥1॥
श्री हुक्मगणि और शिवलाल जी, उदय हुए उपकारी,
श्री चौथमल, श्री लाल, श्री जवाहर गणेश की महिमा भारी,
गुरु नाना और राम ने मिलकर, शासन को उजियारा ॥2॥
यह समतामय श्री संघ हमारा, अपना ही परिजन है,
इसकी रक्षा का हमको ही, करना अब चिंतन है,
'पुण्य' खिले नित्य नूतन इसके, मिटे सकल अंधियारा ॥3॥

## जवाहर जग ज्योतित किया

*तर्ज : वह धर्म नहीं बस..*

जवाहर जग ज्योतित किया, पतितो को पथ प्रकाश दिया।
तन मन जीवन प्रशात किया, जवाहर जग ॥टेर॥

धरती का कण-कण सिचित किया,
उजडे प्रान्तो को सरस किया,
शस्य श्यामल मानव मन को किया ॥1॥

प्रगाढ प्रज्ञान प्रदीप्त काया,
अगाध विचार सग लहराया
आत्मिक बल अनुपम पाया ॥2॥

भव्य पथ ले जाती किरणावली,
पढ-पढ खिलती अतर की कली,
याद आती जवाहर की छवि ॥3॥

समकित दाता गुरु कहा बसे,
याद करत नैना नीर बरसे
''इन्द्र'' दर्श बिना जिया तरसे ॥4॥

नानेश कृपा श्री संघ पे हुई,
चौमासा करने की आज्ञा हुई,
शहादा मे स्वर्ग तिथि मनाई ॥5॥



# छुप गया एक सितारा

## पुण्यतिथि जवाहराचार्य

*तर्ज : रेशमी सलवार*

छुप गया एक सितारा हिन्दुस्थानी का,
जग मे हो गया जाहिर नाम जवाहर का ॥टेर॥

झूठा जाल तमाशा, जग बंधन क्षण मे तोडा,
मुनिवर मगन गुरु से, सेवक सा नाता जोडा,
संयम शूरवीर का ॥1॥

गांधी के युग में आया, जिन शासन तेज बढाया,
धर्म धुरन्घर वीरवर ने राष्ट्र धर्म का पाठ पढाया,
दीन दु ख हारी का ॥2॥

उभय जवाहर जग में आये, स्वतंत्रता दिलवाने,
अनुपालक भी मोती थे, कैसा मेल मिला कुदरत से·
पाखण्ड हारी का ॥3॥

गर छोड के ही था जाना, क्यो न हमको बतलाना
हुआ हंसते हंसते रवाना लाखों का दिल तडफाना
पुरुषोत्तम भारत का ॥4॥

श्री जवाहर ज्योति जलादो, तडफन अतर की बुझा दो,
''इन्द्र'' दे शुद्ध समकित स्पन्दन, शिवपुरी का मार्ग दिखा दो,
भवी भव हारी का ॥5॥



# भारत ने रत्न गंवा दिया

*तर्ज : ये धर्म नहीं बस धोखा है*

भारत ने रत्न गवा दिया, हाय जैन जवाहर कहा गया,
दया दान का डंका बजा दिया ॥टेर ॥

शस्य श्यामला भूमि पे जन्म लिया,
मरुधर मे अतिम सास लिया,
शुक्लाष्टमी आषाढी ने छीन लिया-1
छाई रग-रग मे वीरवाणी,
निकल पडे सुनाने प्रभु वाणी,
सत्य प्रेम का प्याला पिला दिया-2
मुखडे की छटा निराली थी,
दारिद्र मिटाने वाली थी
प्रलय पाखंड का दूर किया-3
अमूल्य जवाहर दो जन्मे,
गौरव गाधी के वचनो मे
राष्ट्रपति-धर्मपति बना दिया-4
खोया रत्न अब कहाँ से लावे,
तेज तुम्हारा गुरुवर मे पावे
नाना नई चेतना ले आया-5
ऋणी रहे सदा धरती तेरी,
मेटो सेवक की भव फेरी
नीमच मे 'इन्द्र' ने सुना दिया-6

## गौरवशाली शासन हमारा

*तर्ज : तुम्हीं हो माता.....*

गौरवशाली शासन हमारा,
नानेश रामेश का पाये सहारा ॥टेर॥

पूज्य हुक्म के त्याग ने कैसा,
अमर बनाया स्वामी सुधर्मा जैसा
बहती संयम की निर्झर धारा ॥1॥

बाल घुंटी सी श्रद्धा कण-कण मे छाई,
आकर्षित आत्माए शरण में आई,
स्वेच्छाचारी से करती किनारा ॥2॥

युगदृष्टा जवाहर की सुझ थी निराली,
शिथिलाई गणेश ने गण से निकाली,
प्रज्ञा पुंज नानेश को जाने जग सारा ॥3॥

आओ हम सब संकल्प लेंगे,
आस्था के दीप रामेश चरणे जलेगे,
सति ''इन्द्र'' कहे होगा जन-जन का प्यारा ॥4॥

❋❋❋

## उदियापुर रा गणपति (पुण्यतिथि)

*तर्ज : वृंदावन का कृष्ण.... पुण्यतिथि*

उदियापुरी का गणपति गुरुवर, सबकी ऑखों का तारा,
छुप गया किस देश में तुझको, याद करे हिन्दु जन सारा ॥टेर॥

ज्योति जलाई जिनशासन मे, जग से एक दिन चला गया,
सूरत नही है फिर भी कीरत, नभ मण्डल मे फैला गया,
दीन दु खी दुनिया का प्रभुजी, तू ही था एक सहारा ॥1॥

चन्दन से शीतल थे फिर भी, शेर बबर से गूज गये,
झोपडी से ले महलो मे महावीर सदेशा सुना गये,
फकीरीधारी भर यौवन मे, शिथिलाई का किया किनारा ॥2॥

जोहरी बनकर जवाहर सघ मे, सत शिरोमणी हमे दिया,
सोचे तेरे अरमानो को, नाना गुरु ने पूर्ण किया,
अलख जगा दी वीर प्रभु की, भूले न जन गण सारा ॥3॥

दर्श आश ले गुरु चरण की, अक्कलकुआ मे चल आये,
अपूर्व ठाठ लगा तपस्या का, हर्ष अतीव संघ मे पाये,
शरण कामी हूँ ''इन्द्र'' न भूले एक ही है अन्तर नारा ॥4॥



## गणेशाचार्य (पुण्यतिथि)

*तर्ज : जिन्दगी खुशनमा....*

ओ उदियापुरी का प्यारा,
गुरु को याद करे ससार सारा ॥टेर॥

भर यौवन मे जोग लिया, दु ख दुनिया का दूर किया,
तिन्नाण तारयाण बन तारा ॥1॥

आप्तामृत गुरु से पाया, अकिंचन अद्भुत आया,
बन गया श्रमण सघ सितारा ॥2॥

श्रमण ताज है छिटकाया, अधिनायक पद ना भाया,
शिथिलाचारी से कर किनारा ॥3॥
ओ हुक्मशासन की ज्योति, पाये तुमसे अमूल्य मोती,
हो गया हिन्दुस्तान का दुलारा ॥4॥
उच्चलोक मे चले गये, कीरत जग मे छोड गये,
शुद्ध मन से किया सथारा ॥5॥
चरण सेवक न भूल जाना, पूर्ण करो प्रभु अरमाना,
''इन्द्र'' को तेरा ही सहारा ॥6॥



## हो श्रमण संघ सरदार

*तर्ज : तेरे पूजन को....*

हो श्रमण संघ सरदार, प्रभु दर्शन दे देना-2
क्यों छोड गये निराधार, नयन से बहती अश्रुधार ॥टेर॥
अहोभाग्य से मां इन्दिरा ने, श्री गणेश को पाया,
दीपक बन दुनियां में तूने, शत-शत दीप जलाया रे हो ऽऽ
समकित दे पूज्य श्रीलाल, जवाहर जीवन का रखवाल ॥1॥
धर्मवीर बन धर्म भूमि मे, धर्म का नाद गूंजाया,
कुटिया ही क्या राजमहल मे, अहिंसा मत्र पढाया रे हो ऽऽ
हो उदियापुरी के लाल, दीनबंधु थे दीनदयाल ॥2॥
शेर बबर बन श्रमण संघ मे पंचाचार पलाया,
कोटी कोटी भक्तों ने तेरे चरणो मे शीश झुकाया रे हो ऽऽ
देखा शिथिलाचारी का ताल, संघ को छोड दिया तत्काल ॥3॥

मुग्ध जनो की मुग्ध क्रिया का, झूठा जाल हटाना,
कोई न भूल सकेगा तुमसे, पाये पूज्यवर नाना रे हो ऽऽ
हो अगणित गुण भडार ''इन्द्र'' को भवसागर से तार ।।4।।



## गणेश गुरु के वे उद्गार

*तर्ज : माने तुझको......*

गणेश गुरु के वे उद्गार, याद आते है हर बार,
रोशन होगा ये जग मे नाना, दुनियाँ का है आधार
महक उठेगा, साधुमार्गी सघ, दशो दिश जय-जयकार ।।टेर ।।

सूरज गोखडा उदीयापुरी का, आना हुआ जहाँ राणा जी का,
उमड पडे थे नर अरू नारी, लाखो भक्त चरण पुजारी,
शत् शत् करे सत्कार ।। 1।।

डोली मे आए इन्दिरा नदन, आशीष पाए शृंगार नंदन,
बनना पाखड तम प्रतिहारी, आण पे चलना प्रभु की भारी,
चादर करो स्वीकार ।।2।।

स्वामी सुधर्मा सा संघ मे सोहे, सारे समोशरण को मोहे,
जवाहर बगिया ऐसी खिलाई, एकलव्य सी भक्ति दिखाई,
परचे पडे हजार ।।3।।

लालो का लाल 'इन्द्र' शासन पाया, नाना ने राम को ऐसा सजाया,
तन्मय हो जो करता भक्ति, पा जायेगा अनूठी शक्ति
सच्ची हुई मिशाल ।।4।।

## श्रमण संस्कृति के अभिनेता

*तर्ज : इण कलियुग*

श्रमण संस्कृति रा अभिनेता,
चारो तीरथ रा हृदय जेता,
लाखो साधु मे साधु गजानद भावे,
मानो-मानो म्हारा नाथ थाने कांई चावे ॥टेर॥

एक आण मे चालण वाला, मै चरणा रा चाकर,
मध्य निशा में अर्ज गुजारे, बडा-बडा धुरन्धर आकर,
मोती गुरु रा शिष्य मानो, म्हारी हालत थोडी जाणो,
ज्योति दे दो जवाहर री, दीप जलावे ॥1॥

ललक एक थी सयम री, बस कदीयन वा पूरी होती,
देख देख शिथिलाई ने, अंतर आत्मा है रोती,
गंर्गाचार्य सो गणपति निकल्यो, पद रो लालच दूर फैंक्यो,
देखी हिम्मत थारी, लाखों भक्त बण जावे ॥2॥

थारा अरमाना ने पूरण करणीयो भी कांई मिल्यो,
दांता रो दातार पाकर, सच चमन देखो खिल्यो,
अवरोधक भी अचरज पाया, समता सिंधु री पदवी पाया,
बाप जिस्या ही है बेटो, रामेश मन भावे ॥3॥

मंगलाचरण रो बाजो भी, देखो आज निनाद भर्‌यो,
हुक्मगुरु रो बोयोडो बीज बडला वत ही छाय रह्‌यो,
पत्ती-पत्ती में मजबूती, हिम्मत किसी की न होती
सति ''इन्द्र'' कहे खंडित कोई न कर पावे ॥4॥

# समता दर्शन रा व्याख्याता

*तर्ज : इण कलयुग......*

समता दर्शन रा व्याख्याता, ध्यान समीक्षण रा प्रदाता
थारी समता रो तो थाह कोई विरला ही पावे
नाम लेता ही ऑखडल्या म्हारी भर जावे ।।टेर।।

1

चमकतो सूरज बादल री घटा मे देख्यो मूरझतो
सघर्षा री घाट्या मे मै देख्यो सदा थाने हसतो
करदी जीवन री कुर्बानी, याद करे हिन्दुस्तानी
निर्मल प्रज्ञा रो तो पार कदीयन पावे

2

लाखो मनुहारा ने सयम खातिर गुरु ठोकर मारे
रह्यो अडिग मेरू सो महावीर आज्ञा ने धारे
निदा प्रशसा ठुकरावे, अतरनाद ही गूजावे
थारी आशीष सु सघ बढतो ही जावे

3

इतिहासा मे चड नाग रो, विष वीर पीतो पायो
शब्दा रा जहर पी थे तो अमृत रस ही बरसायो
ठायो शास्त्र सम्मत सथारो, मोह देह रो निवार्यो
रेइग्यो विरह दर्शन रो दिल दु ख पावे

4
सूझ-बुझ तो आज थारी, सारी दुनिया ने भावे
वादी कांई प्रतिवादी राम गुरु सुं मोहित हो जावे
कीरत सुण सुण मन हर्षावे, सति ''इन्द्र'' नत हो जावे
संघ हुक्म गुरु रो दीपायो, सारी दुनिया गावे.. .



## इण कलियुग रा भाग्य विधाता

*तर्ज : इण कलयुग......*

इण कलियुग रा भाग्य विधाता, राम सबका कष्ट मिटाता
लाखो आंखडल्या रो तारो हार हिए रो लागे
म्हाने देशाणे रो लाल प्यारो प्यारो लागे,
म्हाने नाना गुरु रो राम प्यारो-प्यारो लागे .. .....
यश कीर्ति री नही चाहना, मान सदा पीछे राखे,
पद पदवी सु सदा दूर रहे, सयम सु प्रीति धारे,
अनुशासन में आगे आगे, पाखडी तो दूरा भागे,
वीर शासन रो सचालक हार हिए रो लागे ..... .. ॥1॥
झालर री झणकारा सु भी, प्रियकारी मधुरवाणी,
सुनता ही मन मुग्ध बने, यह समता छकणे सु छाणी,
आ है राम गुरु री वाणी, वाणी लागे घणी सुहाणी,
ओ मधुर-2 बोलणियो, हार हिए रो लागे .. . ... ॥2॥

छवि अनोखी इण मे देखी, लाखा रो उद्धार कर्‌यो,
व्यसन मुक्ति रे आदोलन सु, जीवन रो निर्माण कर्‌यो,
देन निराली निर्मल लागे, सघ सुधारे सागे सागे
वीर सपूतो ओ रामेश गुरुवर हार हिए रो लागे ॥3॥

आगम दर्शन रा व्याख्याता, ध्यान समीक्षण रा ध्याता,
द्वेष क्लेश जजाल मिटाता, समता रो रस बरसाता,
विपदावा ने दूर भगावे, जीवन ने सरसब्ज बनावे,
अद्‌भुत योगी ओ सावरियो हार हिए रो लागे ॥4॥

गजब अतिशय झिलमिल झलके, ज्योत सवाई है जागे,
अल्पायु मे दीक्षा लेकर, सुरा रो सूरो लागे,
महिमा सुरनर किन्नर गावे, दौड्‌या इन चरणो मे आवे,
ओ तो ओजस्वी तेजस्वी हार हिए रो लागे ॥5॥



## वीर जयंति पे जयंति आई

*तर्ज: - इण कलियुग रा*

वीर जयति पे जयति आई, गुरु राम ने बधाई
जुग जुग जीओ गवरा नन्दन सुणो म्हारी
त्रिविध व्याधि सु मुक्ति पावे ससारी ॥टेर॥

लक्ष्यपूर्ण पालना मे, पारिवारिक जन पाया।
अतिमुक्तक सो बण्यो वैरागी, साधु वेश ही मन भाया।
आसक्ति सु दूरो रेवे, त्याग मे ही मनडो पिरोवे।
कर्म वीर इसो भ्रात चिंता निवारी ॥1॥

तात् वियोग जाणी, संसारिक सुख समझे।
आत्म रमण मे रमतो राम, कहे माता आज्ञा दीजे।
चर्म रोग दूरो भाग्यो, संयम प्रण प्रबलता पायो,
शूरो मरूधरा रो, देखो शूरताधारी . ॥2॥

दर्शन देखो एक बार रा रंग मजीठ सो ना उतर्‌यो
साधना सुमेरू चढ़तो नाना गुरुवर जब्बर परख्यो
एकलव्य सो लक्ष्य देखो, मुनिप्रवर रो पद सोप्यो
आचार्य पद री गरिमा देखो भारी ॥3॥

वीर विचरण देश अनार्य में, साक्षात् कर दीनो
तड़फे आत्मा सति ''इन्द्र'' री मोह तन रो तज दीनो
घणी घणी सुख साता वर्तावो, अव्याबाध पद रो चावो
पूर्ण करजो गुरु भव भव आभारी . . ॥4॥



## वीर प्रभु रे पाट पे आयो

*तर्ज : इण कलियुग रो....*

वीर प्रभु रे पाट पे आयो, वरद्‌हस्त नानेश रो पायो,
फाल्गुन शुक्ला तीज रो दिवस आयो,
लाल देशाणे रो देखो सब मन भायो ॥टेर॥

अवधपति रो राजतिलक तो, रामायण रो है सुण्यो,
राजमुकुट सो चादर अवसर, बीकाणे प्रांगण पेख्यो,
जूनागढ कांई गंगासिह रो, मेलो लाग्यो अगर-डगर रो,
जय गुरु नाना राम रो, जयकार छायो ॥1॥

सेठिया कोटडी सु नाना, गुरु सग दुनियां उमडी,
ठाठ निरालो इसो आयो, जनता देखे खडी-खडी,
आज वो दृश्य याद आवे, मन मोरियो हर्षावे,
मोच्छव चादर रो रग, अनूठो लायो ।।2।।

इण नगरी मे हुक्मी गुरु भी, आचार्य पदवी पाई,
मुनि प्रवर ने चादर नाना गुरुवर भी ओढाई,
गणीवरा री आशीष वर्षे, चारो तीर्थ चरणे हर्षे,
तमस अतराय रो म्हारे आडो आयो ।।3।।

सति ''इन्द्र'' शासनपति श्री जिनवर जी ने अर्ज करे,
केशरिया या झीणी-झीणी चादर दशो दिश लहरे,
नन्दन वन-सो शासन महके, बाट्या जोवे अमिट पलके,
धन्य-धन्य है वो क्षेत्र गुरु चरण पायो ।।4।।



## माघ शुक्ला बारस आई

*तर्ज– इण कलियुग*

माघ शुक्ला बारस आई, बाटे घर-घर मे बधाई,
देशाणे मे गुरुवर नानालाल आवे,
हो दीक्षा देई राम ने यश पावे ।।टेर ।।

प्रज्ञा अनूठी वैराग्य काल मे, देखो गुरु परख लीनी
अलगो न राखे मुनि राम ने, चरणा री सेवा दीनी
झीणी-झीणी क्रिया पाले, गुरु सम्मत सु चाले

संयम तेज तो दिन-दिन बढतो जावे ॥1॥

लौकेषणा सुं दूर रहने, अन्वेषण आत्मा रो करे,
उत्तर दे दे प्रश्ना रा, श्रोता री शंका ने हरे,
प्रीति पुद्गल री परिहरतो, प्रतिपल सहजता सुं चलतो,
गढ चित्तौड में मुनिवर पद पावें ॥2॥

प्रथम चौमासो निम्बाहेडा युवाचार्य पद मे दीनो,
विघ्न अनेकों झेल्या आता, गुरु गहरो निरख लीनो,
अरमानां ने पूरा करता, चिन्ता नाना गुरु री हरता,
णमो आयरियाणं पद उदियापुरी में पावे ॥3॥

अचिन्त्यडो विचरण सुण-सुण श्रद्धा री नोबत बाजे,
सति ''इन्द्र'' कहे शेर बब्बर सो नन्दन गवरा रो गाजे,
दूरी चरणा री लागे खारी, अन्तराय दो निवारी,
स्वर्णिम घडियाँ दर्शन री, म्हारी कद आवे ॥4॥



## अजी ओ गुरुवरसा

### युवाचार्य-अभिषेक

*तर्ज - अजी ओ*

अजी ओ गुरुवरसा, भावी शासक रो थे तो चयन कर्‌यो
युवाचार्य श्री राम रो अभिषेक कर्‌यो
पूज्य हुक्म री गादी अमर रहे
'नाना-राम' री जोडी, जयवन्त रहे ॥टेर॥

फागण तीज रो दिन आयो, जूनागढ रो भाग्य सवायो
जन मन उमड पडे-2
सतसतिया भी है सग मे, राजमहला रे प्रांगण मे
नानेश चरण बढे-2
नदी सूत्र रो वांचन कियो भारी
बणग्या णमो आयरियाण पद रा अधिकारी ।1।

स्वस्तिक अकित धोली चादर, पकडी स्थविर आदि मुनिवर
केशर घणी बरसे 2
पूज्यवर नाना रो मन हरषे, सघ साधुमार्गी सरसे
अतर आशीष बरसे-2
चादर लहर-2 लहराती गई, नाना हाथा सु राम ने दी ओढाई ।2।

हो गए लाल जवाहर ज्ञानी, गणपति गुरु री अमर निशानी
गरिमा बढती जावे-2
करनी श्रमण सस्कृति री रक्षा, मारी आ ही एकज शिक्षा
आच नही आवे 2
सौपु शिष्य शिष्यारी खिली फुलवारी
होवे राम राज्य जग मे सदा यशकारी ।3।

देवा शत्-शत् आज बधाई, धरती धोरा री चमकाई
मगल गीत गावा-2
भरिया रेता रा समन्दर, बणग्यो मधुवन देखो मरुधर
गुणला गुरु रा गावा-2

मुनिवर जी रो मैं तो करूं अभिनंदन

नवम् पाट रो अखंड रहे अनुशासन ॥4॥

युग-युग जीओ भगवन् प्यारे, जितने चमके नभ मे सितारे

तन मन अर्पण करू-2

होवे कृपादृष्टि थारी, तिर जावे नावडली मारी

जीवन धन्य करूं-2

श्रद्धा भक्ति रो दिल में दीप जले

'इन्द्र' कहे शिव रमणी शीघ्र मिले ।5।



## अपूर्व जयन्ती गुरुवर की आई

*तर्ज : तुम्हीं हो माता*

अपूर्व जयन्ती गुरुवर की आई,
सुरनर मुनिवर सब ने मनाई ॥टेर॥

ज्येष्ठ शुक्ल चन्द्र द्वितीया को पाया,
पूनम हो पुनीत नभ-मण्डल चमकाया,
सत्य संयम की ज्योति जलाई ॥1॥

पुलकित पोखरना वंश का उजियारा,
गुरु गणेशी से जीवन संवारा,
बन गये महर्षि महिमा बढ़ाई ॥2॥

आप्त आगम के अद्‌भुत है ज्ञाता,
वाणी क्या मुख से सरस्वती बहाता,
जुग-जुग जीओ नाना जग को सुखदाई ॥3॥

पर्दा ये मोह का मन से हटाले,
गीत प्रभु का अन्तर से गाले,
तिर जाएँ नैया ''इन्द्र'' गुरु गुण गाई ॥4॥



## प्राणों से भी है प्यारा

*तर्ज : क्या हुआ.....*

प्राणो से भी है प्यारा, नाना नाम तारणहारा,
नमे जो चरणन्, मिट जाय कलिमश सारा ॥टेर॥

जिनशासन की, शान बढाकर, तन मन पावन प्रभु ने किया,
पद युवाचार्य को पाकर, भक्तो को प्रतिबोध दिया,
क्यो न हो सुरनर चरण पडे, वीर वाणी का रस जन मे भरे ॥1॥

अगाध है, ससार समुद्र, कैसे कहदो पार करे,
बडे-बडे मगरमच्छ कच्छ, बीच भँवर मे अनत भरे,
पर तेरे, सुमिरण से बढे, जन्म मरण के फन्द छूटे ॥2॥

वाह रे श्रृगारा, किया कमाला, कैसे सुकृत कर्म करे,
विष अमृत अगन को नीर, गजानन्द आनद करे,
श्रद्धा से, तेरा जो जाप जपे, कोटि जन्मो के पाप खपे ॥3॥

कैसे भी है फिर भी हमको, शरण चाहे तेरा-2,
न्यौछावर कर दिया जीवन को, काटो भव-भव का फेरा,
''इन्द्र'' है, प्रभु तेरे चरण तले, मन के मनोरथ मेरे फले ॥4॥



# आठ की है शान

*तर्ज : आवरा वेग पधारो जी*

जवाहर की रखी थी शान, हुआ कुर्बान, गजानन्द नही घबराया जी।
आठ की है शान, पाट पर तुझे बिठाया जी।।टेर।।

सुन प्यारे, मै गजानन्द का बहुत ही हूँ आभारी।
सुन प्यारे, महलों के बीच में चादर तुझ पर डारी।
थी चादर रंग सफेद नहीं कोई भेद।
पूज्य ने यूं फरमाया जी।।1।।

सुन प्यारे, यह हुक्म मुनि की गादी हुक्म सब माने।
सुन प्यारे हुए एक से एक, श्रावक सब ही जाने।
यो गादी तणो प्रभाव, नाना परखा दे दे ताव।
लाल से लाल ही आया जी।।2।।

सुन प्यारे, तेने सच्चे दिल से करी थी सेवा भारी।
सुन प्यारे, तेरे साथी संत सभी बडे गुणकारी।
तेरी सतियों ने रखी टेक, हमारे पूज्य एक
श्राविका संघ ने भी सुहाया जी।।3।।

सुन प्यारे मै लायक नही हूं बीच सभा में बोलूं
सुन प्यारे, सब चरणों का फेर गजानन्द की जय बोलूं।
तुम आना गढ चित्तौड गजानन्द रोड
मैं रहता नीम की छाया जी।।4।।



## वीर वाणी रो डंको बजायो-2

वीर वाणी रो डको बजायो-2
नानेश पट्टधर रो शरणो सवायो।
गुरु सा म्हारा रामेश जुग-2 जीओ

(1) चरण पड्या धरती, तीरथ बण जावे।
त्रिविध व्याधि सु, मुक्ति पावे,
अर्थ आगम रो अनूठो बतायो, गुरु सा

(2) मुस्कान भरी मुद्रा, दुखडो मिटावे,
कली-2 अन्तर री, इसी खिल जावे।
सुमिरण करता ही परचो पायो, गुरु सा

(3) गति है पवन सी, गहनता सरवर सी,
शीतलता शशि सी, तपस्या धन्ना सी,
समवशरण मे नानेश सो पायो, गुरु सा

(4) सती इन्द्र रो, हर्षे हिवडो,
लाखो प्रगटासी, दिवडा दिवडलो,
जिन नही पण जिनवर, सो पायो, गुरु सा



## पौष शुक्ला अष्टमी

आचार्य श्री नानेश

*तर्ज : माता देव की लाल*

पौष शुक्ला आठम आई, नाना गुरु री याद दिलाई,
साची रामेश-चरणे जयंति, मनावे चारो तीरथ जी,

मनावे चारों तीरथ जी, मै वाने देवा बधाई ॥टेर॥

निर्मल ज्ञान थारो भारी, घट-घट रा थे अन्तर्यामी,
ज्यांरो नाम सुमरता बेडा पार, पावे चारों तीरथ जी ॥1॥

समता समीक्षण ध्यान ठायो, आसन देवा रो हिलायो,
माता श्रृंगारा ने याद, करलो चारों तीरथ जी ॥2॥

गुलशन हुक्म गुरु रो खिलायो, सौरभ सारो जग पायो,
फूलडा भक्ति रा चरणे, चढावे चारो तीरथ जी ॥3॥

शरणार्थी ने गले लगाया, समकित दिवड़ा खुब जलाया,
थारो भव-भव में आभार, माने ला चारों तीरथजी ॥4॥

आत्मानंदी सदा ही पायो, संघर्षा में नहीं घबरायो,
नत मस्तक रामेश आण मे, रेवेला चारों तीरथ जी ॥5॥

तमन्ना सति ''इन्द्र'' री पूरजो, दृष्टि कृपा री सतत् रखीजो,
झलक दर्शन री एक बार चावे, चारों तीरथ जी ॥6॥



## शुक्ला अष्टमी पोष की

*तर्ज : जहाँ डाल-डाल पर*

शुक्ला अष्टमी पोष की देखो, याद दिलाने आई,
हम कितने भाग्यशाली, हम कितने गौरवशाली,
वरद् हस्त रख राम पे, नानेश कह गये गुरु गुणमाली,
हम कितने भाग्यशाली ॥टेर॥

अरुणोदय मे कठोर जीवन जीकर के सिखलाया,
झुकाया मस्तक सच्चाईयो पे, आडम्बर ठुकराया,
हो जाओ अर्पित मर्यादा पे, सदा रहेगी दिवाली ।।1।।

सेवा समर्पणा साधना से, सघ सुमन सहलाया,
आपाधापी से दूर रख, निज को निस्पृह पथ दर्शाया,
अनुचितना भी थी, देखो दुनिया से निराली ।।2।।

भगीरथ यत्नो से पाये सफलता रग अनूठा लाई,
नया मोड लिया अतरनाद ने बीकानेर के माई,
बन गई तीरथ इतिहासो मे, भूमि जूनागढ वाली ।।3।।

कर-कमलो से ओढा चादर, रामेश पाट बिठाया,
करणी-कथनी की एकता से, शासन गजब चलाया,
सति ''इन्द्र'' कहे नाम क्या माला फेरो आज्ञावाली ।।4।।



## श्रद्धा के सरगम में

### माघ शुक्ला द्वितीया गुरु गणेश

*तर्ज : तन के तन्दुरे*

श्रद्धा के सरगम मे-2, भक्ति के स्वर बोले,
गुरुवर गणेश मेरे SS, गुरुवर नानेश ।।टेर।।

हुआ सम्मेलन श्रमणो का जब, चादर तुझ पर डारी-2,
सयम साधना सख्त थी तेरी, जिनाज्ञा अनुसारी-2,
शिथिलाई सह ना पाये-3, पद पल मे ठुकरावे ।। 1।।

माघ कृष्णा द्वितीया आई, पुण्य तिथि है मनाये-2,
शासन का दे ताज नाना को, गुरुवर स्वर्ग सिधाये-2,
अश्रुधार बहे-3, भक्तो का दिल डोले ॥2॥

गणनायक गणेश गुरु ने, रत्न दिया अनमोला-2,
आयरियाण पद पे शोभित, नाना लगे निराला-2,
कुशल खैवेया बन के-3, भक्तों की नैया तारे ॥3॥

गुरु के पावन चरण तले, हम जीवन को सरसाये-2,
भावी शासन नायक देखो, राम सभी मन भाए-2,
चहुँ दिश फहरे ''इन्द्र''-3, यश पताका गुरु की ॥4॥



## गमगीन बना दिल मेरा

*तर्ज : ए मेरे वतन...*

गमगीन बना दिल मेरा गुरुवर किस लोक सिधाए,
नत मस्तक हो चरणों में, श्रद्धा के सुमन चढाए ॥टेर॥
जीवन था कैसा पावन, सावन सी बरसती वाणी,
जन जन के मन को मोहा, त्रिभुवन के थे कल्याणी,
लाखों के प्राण तुम्ही थे, कहो कैसे तुम्हे भूलाएं ॥1॥
चरणों में आश्रय पाते, एक क्या लाखो प्राणी,
अवनी अम्बर गूजेगी, तप त्याग की भव्य कहानी,
विघटन की आंधी में भी, समता के दीप जलाए ॥2॥
वर्ष 14 गुरुवर बीते, दर्शन बिन रह गये रीते,
वनवास मिला जीवन भर, गम के पल कैसे बीते,

नयनो से अश्रु छल के, अब झलक कहाँ वो पाये ॥3॥
तेरी निर्मल प्रज्ञा ने गुरु राम दिया है हमको,
आशीष बरसाते रहना, विकसाने सघ उपवन को,
हर कदम पे साथ हो रहना "इन्द्र" राम की महिमा बढाए ॥4॥

❋❋❋

## नाना-गुरु दु:ख भंजन

*तर्ज : होठों से छू ....*

अतर से करे सुमिरण, गुरु देगे तुझे दर्शन
झुकजा श्रद्धा से दिखे, नाना गुरु दु ख भंजन ॥टेर॥
जिसने भी लगाया है विपदा मे ध्यान तेरा,
खैवया बन खैया काटा भव-भव फेरा,
बदला है जीवन उसका, आया ले तेरी शरण ॥1॥
निर्लेप हो जग से पर, परवाह करे दुनियाँ
लीनी है कितनो की, खबर आए दुखिया
भक्ति मे रग दिया, भक्तो का अंतर मन ॥2॥
दुर्दिन सब दूर हुए, महर की नजर पडे
हंसते हसते ले लो शरण,कर्मो से ऐसे लडे
"इन्द्र" करे नाज तुझपे, हो मेरे जीवन दर्पण ॥3॥

❋❋❋

## सूरज तूं क्या संदेशा लाया

दीक्षा-पर्व (आचार्य श्री नानेश)

*तर्ज : दीदी तेरा....*

सूरज तूं क्या सदेशा लाया, दीक्षा पर्व पे मैने बधाया,
तिरण तारण प्रगटा गुरु नाना, आज हर्ष से मैंने बधाया ॥टेर ॥

भोली भाली माँ श्रृंगारा आई,
नाना को ले सग कैसी हर्षाई
गली गली में रंग क्या छाया ॥1॥

उजली है आठम उज्ज्वलता लाना,
वरद हस्त तू गणेश का पाना,
आम्र तरुतल भी मुस्काया ॥2॥

गुरु मिले हस्ती, संयम में थी मस्ती,
कर कर सेवा तूं पाया है शक्ति,
फिदा हुए देव भी दीवाना ॥3॥

विरह वेला ''इन्द्र'' कितनी चलेगी,
राम सी गुरु भक्ति कैसे मिलेगी
बदनावर मे गीत सुनाया ॥4॥

***

## दीवड़लो चमक रह्यो

*तर्जः नखरालो देवरियो.....*

दीवडलो चमक रह्यो, कपासन रे आंगण में
आंगन में हुक्म शासन मे ॥टेर ॥

अखण्ड ज्योति या दीवडले री, लाखो दीप प्रगटाया
बुद्धाण बोहयाणं पद ने, साचो करी बताया,
त्रिभुवन मे जय-जयकार ॥1॥

आम्रतरूतल दाता ग्राम सु, मा श्रृगारा आई
निज हाथा सु गणेश गोद मे, लाल ने दे हर्षाई
आशीष तो हो गई साकार ॥2॥

हु शि उ चौ श्री ज ग मिल, माला मे पिरोया मोती
सातो सूरज देखो कैसी, भरदी अद्भुत ज्योति
केसर री हुई है उछाल ॥3॥

काई-काई बाता होसी अनोखी, ''इन्द्र'' अचरज आवे
स्वप्न अधूरो राम राज्य रो, राम रोशनी लावे
घणो तपसी गवरा रो लाल, हुक्म शासन मे ॥4॥



## नित उठ नाना गुरु के चरणे

*तर्ज : चांदी की दिवार*

नित उठ नाना गुरु के चरणे, करले रे बदे वंदन,
वदन ही क्या कोटी भवो के, टूट जाये तेरे बधन ॥टेर॥

दिव्य दिदार के दर्श से, दु खडे दूर हो जाये सारे,
दीन बधु बन शरणार्थी को भव सागर से उबारे,
नर ही क्या तरसते देव, करने चरणो का अर्चन ॥1॥

बोधी सत्त्व पा वन स्थली बीच, अन्तर तिमिर को हटा दिया,
कर कुरबानी जीवन की गुरु, अन्तर आशीष पा लिया,
हे योगीश्वर युग प्रवाह मे, हो गये जन मन दर्पण ।।2।।

चारो तीर्थ है जिनके चरणे, सघ के सुन्दर अधिनायक,
पीर हरी भक्तो की सुमरते, सेवक के है सुखदायक,
कथनी नहीं पर करणी से करते, निज शासन फिर अनुशासन ।।3।।

''इन्द्र'' कहे है अन्तर्यामी हो जाये गर महर दृष्टि,
ज्योतिर्पुज बन निज जीवन में, जानूं अन्तर से सृष्टि,
भूल न सके अहसान तुम्हारा, जब तक चन्द्र रवि गगन ।।4।।



## आज महोत्सव आया

*तर्ज : सावन का महीना*

आज महोत्सव आया युवराज हुए गुरुराज,
16 वर्ष में देखो चमका दिया जैन समाज ।।टेर ।।

कैसी गजब की है मधुमय वाणी,
जिनवर सी लागे हमें अति कल्याणी,
हिलमिल के गुण गावे नानेश गुरु के आज ।। 1।।

छोटी सी उम्र में है संयम लीना,
लाखों भव्यों को आबाद कीना,
भरा हुआ है इनकी आशिषों में सुख साज ।।2।।

लोगो की इनमे अपार श्रद्धा भक्ति,
शरण मे आके इनकी बढती है शक्ति,
सस्कृति के रक्षक सुधारा जैन समाज ॥3॥

सघ के सिरताज जो है यशशाली,
आशीष दीनी गजानन्द भाग्यशाली,
चरण शरण मे रखले ''इन्द्र'' कहे गुरुराज ॥4॥



## ॐ जय संघपति देवा

*तर्ज : ॐ जय जगदीश हरे....*

ॐ जय सघपति देवा, हो स्वामी जय सघपति देवा,
करने शरण मे आये, चरण कमल सेवा ॥टेर॥

जग उद्धारक त्राता आये इस युग मे -हो स्वामी
सारथी इस जिन रथ के, बन गये सचालक ॥1॥

शृगारा जननी ने, अद्भुत सुत पाया, हो स्वामी
तुम सम और न ज्ञानी, कलियुग मे आया ॥2॥

बाल्यवय मे सयम, सर जीवन पाया, हो स्वामी
महा पुण्य उदय से, गणपति मन माया ॥3॥

मिथ्या मद को मोडी, सेवा मन्त्र साधा, हो स्वामी
पूर्ण गुरु की कृपा से, अष्टम पद पाया ॥4॥

तुम सम सघ प्रतिपालक, नही ओर नजर आवे
एक ही आण मे शिक्षा, दीक्षा करवाये ॥5॥

सुबह शाम मन वच से, जो गुरु गुण गावे, हो स्वामी,
''इन्द्र'' कहे उस जन के, पातक झड जावे ॥6॥



## दिखलादो कोई गुरुवर की डगर

*तर्ज– ए मां तेरी सूरत...*

दिखलादो कोई गुरुवर की डगर, अहसान तुम्हारा मानूंगी
है देव ! कहो समता सिंधु की बूंदे कब मैं पाऊगी-2 ॥टेर॥

सूरज से सूरत का क्या वर्णन हो सकता,
फूलो सा कहूं कैसे देखा वह मुरझाता,
किसने देखा ऐसा मानव हो ऽऽऽ-2,
हरदम समता की करता सफर ॥1॥

मतलब क्या मस्तक का जो गुरु सन्मुख ना झुकता,
स्वर्णिम समय मानो तुम गुरु सेवा में लगता,
तू हटना कभी अपने पथ से हो ऽऽ एक दिन,
बरसेगी जरूर महर ॥2॥

आपद में जिसने तेरा गुरु ध्यान लगाया है,
क्या ऐसा कोई है जग में ना ध्यान से पाया है,
चातक सी आस्था होवे अखंड हो ऽऽऽ-2,
मेघमाली की होगी तुझ पे नजर ॥3॥

''इन्द्र'' दीप जला है जिससे समकित का कहूं गुरु से,
नत मस्तक हूं चरणों में, क्या कसर रही मुझ से,

श्री राम दिखा दो कुछ तो महर हो ऽऽ-2,
फिर दुनिया से कोई है न उजर ॥4॥



## मंगल आरोग्य-कामना

*तर्ज : जरा सामने तो...*

मेरी सुन लो अन्तर की भावना, सविनय करते प्रभु से प्रार्थना,
जुग-जुग जीओ गुरु मेरे नाना, जिनकी तपो निरन्तर साधना ॥टेर॥

कोटि-कोटि का है रखवाला, मा श्रृगार का लाला,
वनमाली सम सुसिचन कर, उजडे चमन का प्रतिपाला,
सुविचारणा सयम की महान् है, पथ पे कभी न दिखता विराम है ॥1॥

निस्पृहता है उनको जगत से, भक्तो के है जीवन प्राण,
मात्र दीदार के दर्शन से ही हो जाते है दुखियो के त्राण,
गुरु चरण धरा का आधार है, नही मिलता गुणो का थाग है ॥2॥

बिन्दु सी अर्जी को कृपालु, सिधु सम स्वीकार करो,
वाछित हूँ सेवा से सुरभि, स्वास्थ्य लाभ की गुरु में भरो,
''इन्द्र'' धन्य हुआ अवतार है, गुरु सेवा मुक्ति का द्वार है ॥3॥



## याद करते नानेश का जीवन

*तर्ज : ए मालिक तेरे....*

याद करते नानेश का जीवन, भर आते मेरे नयन,
बन गये थे तारण-तिरण ॥टेर॥

भरे कांटो के पथ पे चले, राहो मे हो पत्थर भले,
अन्तर की रटन, नही कोई दुश्मन, महावीर सा ही रहा चिन्तन ॥1॥
चार तीर्थ के गुरु थे त्राता, गाभीर्यता भी कह न पाता,
ज्ञान कितना गहन, क्रिया का मथन, नलिनी नीर सा था मनन ॥2॥
''इन्द्र'' दया क्या गुरु की गाऊं, नही ऐसी अवर मै पाऊं,
याद जब-जब करें, झोली मेरी भरे, दे दो कृपालु हमे दर्शन ॥3॥



## हो म्हारे संघ में दो भगवान्

*तर्ज– मेरे नाना गुरु भगवान्*

हो म्हारे संघ मे दो भगवान्, जय गुरु नाना जय श्री राम
उठत बैठत सोवत म्हारे इण रो ही आधार ॥टेर॥

गुरु कृपा सु बरसे म्हारे, सुख री अमृत धार
इण ने जाणे सब संसार, जय गुरु नाना जय श्री राम ॥1॥
सत्य अहिंसा अस्तेय, ब्रह्मचर्य रा धारी
दूर दूर फैली है कीर्ति, ज्यांरी जग मे भारी
पाले प्रभू री पूरी आण, जय गुरु नाना जय श्री राम ॥2॥
कांई लेणो है याने जग सूं, सोचे बस ही देणो
समतामय बने विश्व बस, एक मात्र है कहणो
सुमरो संकट में सुजान, जय गुरु नाना जय श्री राम ॥3॥
सति ''इन्द्र'' कहे एक मात्र है, गुरु श्रद्धा रो स्थान,
दृष्टि कृपा री रखजो गुरुवर, अर्पण तन मन प्राण,
नही मिले गुरु बिन जग मे ज्ञान, जय गुरु नाना जय श्री राम ॥4॥

## तुम्हीं मेरे गुरुवर

*तर्ज : तुम्हीं मेरे मंदिर*

तुम्ही मेरे गुरुवर, तुम्ही मेरे प्रभुवर, तुम्ही हो विधाता-2,
शिक्षा का पाठ गुरु, तुमने पढाया कि तुम ज्ञान दाता।
तुम्ही मेरे गुरुवर ॥टेर॥

गुरु तुझमे ज्ञान का, सागर समाया,
मेरे सग चले तेरी, करुणा का साया-2,
भटक जाऊ मै, राह में कभी तो,
अपना समझ मुझे, रास्ता दिखाना ॥1॥

गुरु तुम सारे जग से निराले,
भक्तो के सारे दु ख, तूं ही संभाले-2,
खाली झोली जो तेरे द्वार पे आये,
मिल जाय उसको खुशी का खजाना ॥2॥

गुरु मैने भक्ति डोर, बाधी है तुझसे,
सासो के रहते कभी, रूठना ना मुझसे-2,
मेरी हर खता को, माफ कर देना,
तुमसे मेरी गुरु, हे यही प्रार्थना ॥3॥

❋❋❋

## आ व्यथा विरह री

कार्तिक वदि तृतीया आचार्य श्री नानेश

*तर्ज : आ बाबासा....*

आ व्यथा विरह री, अब तो म्हांसु सही न जावे रे,
सही न जावे, श्रृगार नंदन री याद दिलावे रे ॥टेर॥

सादी अनंत समकित रो, दिवडो घर-घर प्रगटायो रे,
जीवण जीणे रो मर्म भारी, जणा-जणा ने समझायो रे,
जर्जर नैया अधबीच मे, कुण पार लगावे रे ॥1॥

सागर सो गंभीर सुमेरु सो सयम समीचीन पाल्यो रे,
पी घूट विष रा अमृत रस संघ में बरसायो रे,
एक-एक समता री बात्या याद आवे रे ॥2॥

प्रज्ञा सिंधु री प्रज्ञा रो थाह, नर क्या देव न पावे रे,
सींच-सीच हुक्म गुलशन ने, देखो कांई खिलावे रे,
दिव्य तपोधनी गंवरा रो नंदन, महक महकावे रे ॥3॥

कर्मठ सेवाभावी गुरणी, आज ही स्वर्ग पधार्‌या रे,
बैठा आसरो लिया मैं थारो, थें म्हाने छिटकाया रे,
गुर-गुरुणी री स्मृति सुं ''इन्द्र'' रो दिल दहलावे रे ॥4॥



## कृष्ण पक्ष का अंधियार

कार्तिक वदी तृतीया आचार्य श्री नानेश

*तर्ज : मैया मेरी है..*

कृष्ण पक्ष का अंधियार, छुट गई अश्रुधार, हमें याद रखना,
कैसा कर गया उद्धार, माँ श्रृंगार का लाल, रामेश देके अपना ॥टेर॥

गमगीन हो गये थे कैसे जीयेंगे, हाँ कैसे रहेगे,
कहो कैसे सहेंगे, हाँ भूल न सकेंगे, पेपकवर जी मझधार,
छोड चले यही वार, हमें याद रखना ॥1॥

सासो मे भरी थी वीर-वाणी, तिराये प्राणी, जो थे अज्ञानी,
दया दिल आणी, समता सिधु था अपार,
गरल पी दे अमृत धार ॥2॥

दोनो खैवयो ने दिन एक छोडा, मुखडा था मोडा,
हॉ नेह भी तोडा, मुक्ति मे जोडा, फिर भी मानेगे उपकार,
दिया रामेश कर्णधार ॥3॥

चारो तीरथ ने ''इन्द्र'' याद दिलाई, गुजारिश गाई,
कृपा करो राई, संथारा पे आई, केशर कवर जी महाराज,
तुम्हे याद करे आज ॥4॥



## जिनशासन रो है रखवाल

चादर दिवस आचार्य श्री नानेश

*तर्ज : म्हाने गंगाजी रो पाणी....*

जिनशासन रो है रखवाल, माता श्रृगारा रो लाल,
चादर दिवस पे याद, घणो-घणो आवे ॥टेर॥
लाखो जनता रे बीच गुरु, गणेश चादर ओढाई,
महक केशर री काई महकी, सारी सृष्टि चकराई,
अखड नंदी-सूत्र रो पाठ, म्हारे सघ मे लगायो ठाठ,
हो ज्यारी महिमा, सुर नर मिल गावे ॥1॥

पाट विराजता ही बादल, सघर्षा रा घिर आया,
समीर गति सुं चट्टाना ने, तोड-तोड आगे आया,

अन्तर्यामी साचा श्याम, दे गया वीरवर गुरु राम,
हुक्म गादी रो यो चांद, निखरतो ही जावे ॥2॥

चर्म पादुका तन की कर-कर, गुरुवर थाने पेरावां,
मुक्त न होवा ''इन्द्र'' कहे मै ऋण सुं, गुण गौरव गावां,
आओ आओ एक बार, थांने याद करे दरबार,
गुलशन थांरो राम गुरुवर महकावे ॥3॥



## गुरुदेव है महान्

*तर्ज : आराम है हराम....*

गुरुदेव है महान्-2
संयम की साधना में, तप की आराधना में
जीवन के ज्वाला पथ पर, जो रहते हैं सावधान ॥टेर॥

प्राणीमात्र की रक्षा का है, दुष्कर व्रत अपनाया,
जीवन की हर एक गति मे, उसको पूर्ण निभाया,
हिंसा का किया शमन है, उपशान्त हुआ जीवन है,
मन, वाणी और कर्म सभी से, करे अभय का दान ॥1॥

झूठ और चोरी से कलुषित, करते नही स्वयं को,
स्वार्थ और छलछन्दों से जो, भरते नही जीवन को,
रहते जो नित्य सरल है, निज नियमों मे निश्चल है,
नही स्वप्न में भी प्रमत्त हो, जो होते बेभान ॥2॥

नवबाडों से ब्रह्मचर्य का, पालन जो कर पाते,
मार्गभ्रष्ट हो जिनशासन का, बाना नही लजाते,
भण्डार शील के होते, सब मैल हृदय के धोते,
इनके पावन-दर्शन मे हो, प्रकटे स्वय भगवान् ॥3॥

ससारी सम्बन्धो का है, सूत्र हृदय से तोडा
और किसी से क्या लेना, जब अपना सब कुछ छोडा
निज आत्मभाव मे रहते, नही जग-प्रवाह मे बहते
नही चाहिए इन्हे किसी का, धन जन और मकान ॥4॥

बहा जा रहा आज विश्व, है छोड धर्म की निष्ठा,
फिर भी जो अविचल रखते है, निज मे धर्म-प्रतिष्ठा,
जीवन आदर्श बनाया, जिनशासन को चमकाया,
इसीलिए इनके चरणो मे, झुकता मस्तक आज ॥5॥



## समता के शुभ संकल्पों से

*तर्ज : उडते पंछी....*

समता के शुभ सकल्पो से, जीवन धन्य बनाये
सब समतामय बन जावे।
विषमता युत विषम विश्व मे, समता स्यन्द बरसाये, सब
भव्य भवन समता का जिसमे, आत्मा आनन्द पाये,
विशाल वट वृक्ष सी समता, शीतल समीर बरसाये,
करो आराधन समता का सब शाति सरवर पाये ॥1॥

अतुल सुख सम्पन्न समता का घट-घट मे भर आवे,
परिवार क्या सारे राष्ट्र से स्वारथ दंभ भगावे,
सत्य धर्म अरू सत्य गुरु की शरण जन मन भावे ॥2॥

सौम्य दृष्टि सूरज सी सृष्टि सकल संघ के स्वामी,
सरस्वती समता की देते, शासन के सिरनामी,
तरुण तपस्वी नाना शरण में, समता सुमेरू पाये ॥3॥

एक बार प्रभु पुनीत चरण में, सेवक बन कर आवें,
समता ही क्या सत्य शिवं सुन्दर जीवन बनायें,
''इन्द्र'' समतामयी बन इक दिन शिवपुरी पंथ सीधायें ॥4॥



## जिनधर्म की फली फूली फूलवारी

*तर्ज : पूज्य हुक्म गुरु*

जिनधर्म की फली फूली फूलवारी,
सिंचन करता हो नाना गुरुवर उपकारी।

महा-महर्षि हुक्म मुनीश्वर, निकल पडे जग-वैभव तजकर,
शुद्ध संयम पाली ने मेटी शिशिलाचारी ॥1॥

शिवलाल प्रभु शास्त्र-विख्याता, उदयसागर महा प्रख्याता,
श्री चौथ चारों तीर्थ में अवतारी ॥2॥

पूज्य श्री का चम-2 चेहरा, घोर ब्रह्म तेज है धारा,
सुरनर मुनिवर नमे चरणारी ॥3॥

युग दृष्टा है जवाहर प्यारा, हो गया भारत का सितारा,
दया दान रो मर्म समझावे भारी ॥4॥

उदियापुरी का गजानन्द कैसा, दिया शिष्य कल्पतरुवर जैसा,
गुरुवर नाना सकट मोचन हारी ॥5॥

अहिल्यापुरी गुरु आण से आया, चार मास पचठाणो ठाया,
"इन्द्र" धर्मध्यान हुयो श्री सघ मे भारी ॥6॥



## ओ शासन में चमक रहे गुरु नाना

*तर्ज : ओ साथी रे....*

ओ शासन मे चमक रहे गुरु नाना-2
संत और सतियो मे, भक्तो की लडियो मे,
चन्दा सम सोहे गुरु नाना ॥ टेर ॥

हुक्म शासन, खिलवाया तूने, सौरभ फैली नभ मडल मे,
भक्तो की पीर को सुनने वाला, इस दुनिया मे प्रभु जी तू है,
गायेगा जो गाना, भव-भव से तिर जाना सुख सपत्ति हो पाना ॥ 1॥

धन्य शृगारा, तुझसे पाया, गणेश गुरु का वचन निभाया,
शिक्षा-दीक्षा, शुभ समीक्षा, अनुशासन ऐसा कही न पाया,
दुनिया ये भूले ना, चरण ये छूटे ना, जय-जय हो गुरु नाना ॥2॥

भूले भटके हम ससारी, समकित सघ मे प्रभु जी सजाना,
विषयो की भूखी दुनिया हमारी, नैया तो भव से पार लगाना,
पाखड मिटा देना, समता दे देना, "इन्द्र" सुधरेगा जमाना ॥3॥



## श्रद्धा से नाना गुरुवर की आरती

*तर्ज : तजके पराई चिन्ता....*

श्रद्धा से नाना गुरुवर की आरती,
हर्षित हो उतारे माँ भारती ॥टेर॥

मनुज अवतार तेरा सफल हुआ स्वामी,
इक ही लगन है कैसे मिले अन्तरयामी,
निगूढ ध्यानी के गुण का पार न पाती ॥1॥

लाखों अजैनी को जैनी बनाया,
प्रभु वीतराग का धर्म दर्शाया,
धन्य शृंगार माँ दुनिया पुकारती ॥2॥

संकट में नाना नाम ले जाता,
कार्य पूर्ण कर नर घर आता,
सोहनी सूरत कभी न भूलाती ॥3॥

इक ही अर्ज सुनलो सांवरियां,
तेरे चरण में जीवन बावरियां,
अंतर आशीष ''इन्द्र'' गुरुवर से चाहती ॥4॥



## नाना गुरुवर शरणे ले लो

*तर्ज : लकडी की काठी*

नाना गुरुवर शरणे ले लो,
ले लो ले लो ले लो शरणे ले लो ॥टेर॥

सुना है जादू ऑखो मे, भर दो मन की पॉखो मे,
दुनियॉ से घबरा के सयम लेने आये है ॥1॥

चरणो के पुजारी है, फिर भी क्यो भिखारी हैं,
पूरण दानी सयम के, दान मॉगने आये है ॥2॥

जो भी दर पे आया है, आश पुराया है,
मोहनी मूरत से सुरभि लेने आये है ॥3 ॥

माफी गुरुवर फरमाये, ये बालाएं सुनाएं,
ससार से पिण्ड छुडा ''इन्द्र'' चरण पहुॅचावे ॥4॥



## थे तो बोलो-बोलो नाना

*तर्ज : कीजो-कीजो....*

थे तो बोलो-बोलो नाना गुरु री जय,
भक्ति मे तन्मय, गावो सभी इकलय,
नाना गुरुवर री-2, हो गुरुदेव-2
अमृतवाणी मुख सु बरसे, सुणवा जीवडो मारो तरसे,
नाना गुरुवर री-2, हो गुरुदेव-2 ॥टेर ॥

थे तो हो समता-सिन्धु, समता री शानी,
भूल्या भटक्योडा जग मे, मै हा अज्ञानी आ ऽऽऽ,
चरणा री सेवा किस विध पास्या,
जद मै अन्तर प्यास बुझास्या, नाना गुरुवर री ऽऽ-2
हो गुरुदेव-2 ॥1॥

बिना गुरु री भक्ति, जीवन बेकार है,
नरतन पावण रो सांचो, यो ही एक सार है, आ ऽऽ,
हार्‌या जग सुं मै तो नाथ, थे हो सुणजो दीनानाथ,
नाना गुरुवर री-2, हो गुरुदेव ऽऽ ॥2॥

जीवन जीणो कियां म्हाने सिखावों,
नलिनी सम नीर में रहणो बताओ,
मुखडो चमके पूनमचंद, दर्शन कर्‌या दूर हो द्वन्द्व,
नाना गुरुवर री-2, हो गुरुदेव ऽऽ ॥3॥

करणी में कसर देखो, माफ करी जो,
''इन्द्र'' कहे अन्तर्यामी, सुपनो पूरी जो आ ऽऽ,
अ़रजी युवाचार्य श्री ने आज, जो है शासन रा सिरताज,
नाना गुरुवर री-2, हो गुरुदेव ऽऽ ॥4॥



## थे तो सुमरो सुमरो

*तर्ज : थे तो बोलो...*

थे तो सुमरो-2 श्रृंगारा नंदन ने,
गवरा रे नंदन ने, दुःख निकंदन ने,
अन्तर भावां सुं, अविचल भावां सुं।
जिन नही पण जिण सा प्यारा,
तिन्नाणं और तारणहारा,
अन्तर भावा सुं, अविचल भावा सुं।

1. मेवा मिश्री रो स्वाद, भाई क्षणिक है,
अमृत रस रो कदियन अन्त है, हो ऽऽऽ-2,
आवे चरणा मे एक बार, वो तो आसी बार-2,
अन्तर भावा सु, अविचल भावा सु ॥
2 वाणी वीतराग री साची सुणावे,
स्वामी सुधर्मा रो, पाट दीपावे ऽऽऽ-2,
अजब गजब रो आगम ज्ञान,
गाभीर्य सागर सो महान। अन्तर
3 इन्द्र अहर्निश एक ही रटना,
हुक्म शासन को खूब ही बढाना हो ऽऽऽ-2,
लाखो आये आधी तूफान,
अर्पण होवे तन-मन-प्राण,
अन्तर भावा सु ॥



## नाम नाम नाम नाना

*तर्ज : मार दिया जाय*

नाम नाम नाम नाना गुरुवर का नाम
रटले रे बन्दे सुबह अरू शाम ॥टेर॥

नही कोई है जग मे अपना, ससारी के झूठे सपना
बस तेरा ही नाम, मेटे पाप तमाम ॥1॥

जब से पाया है सम्बल तेरा, कट जायेगा जन्मो का फेरा
गाये तेरा जो गान, पावे शिवपुर का धाम ॥2॥

जननी हो गई है जग मे हजारा, वंदनीय है मा-श्रृंगारा
शिक्षा दीक्षा एक आण, पूरे गणेश अरमान ॥3॥

हो जाए तेरी महर दृष्टि, जान जाऊं मै ज्ञान से सृष्टि
माने तेरा अहसान, दिया संयम सुदान ॥4॥

दुनियॉ हो गई है भक्ति दीवानी, वीर प्रभु की सच्ची निशानी
'इन्द्र' जपे नाना नाम, सुख पाये आठों याम ॥5॥



## जाता रे जाता

*तर्ज : कांची रे कांची रे...*

जाता रे जाता भव सागर तिर जाता,
आता चरणों में एक बार रे हो ऽऽऽ ॥टेर ॥

कर दिखलाया तूने कैसा कमाल
छोड दिया जान जग मिथ्या जंजाल
बोधी बीज दाता गणेश गुरु से बोधि पाये चरणार रे ऽऽ॥ 1॥

वीर प्रभु का तू सच्चा अवतार
चमकाया शासन क्षमा को धार
व्रज सम कठोर नवनीत सम कोमल, करे कर्म प्रतिकार रे ऽऽ ॥2॥

गायेगा जग कोटि कंठो से गान
भक्तो को तेरा है अभिमान
शरण में आवे, मुक्ति राह बतावे, देता संयम उपहार रे ऽऽ॥3॥

महक महकायी तूने, दुनियां में आय,

ज्ञान दिया मिटाने पाखड काज,
एक बार आवे ''इन्द्र'' मुक्ति मजिल पावे, नाना पतित पावन हार रे ॥4॥



## संकट विमोचक

*तर्ज : तुम्हीं हो माता-पिता....*

सकट विमोचक नाना गुरु का,
सुमिरण तू करना हृदय मे रखना ॥टेर॥

छाया है जग मे घोर अधियारा
दीपक प्रगटा धन्य श्रृगारा,
गणपति शासन खूब ही चमकाना ॥1॥

अमृतमय है गुरुवर की वाणी,
झूम गई भक्ति मे दुनिया दीवानी-2।
गुण सौरभ की महक महकाना ॥2॥

तुमसा नही कोई वीर का प्यारा,
दूर किया जग सशय सारा-2
दर्शन करे जो न कभी भुलाना ॥3॥

कौन है कह दो जग तारण हारा,
दीनानाथ बन करे उद्धारा,
दावे से कहूँ 'इन्द्र' जय गुरुनाना ॥4॥



## मिलके गाना

*तर्ज : इचक दाना...*

मिलके गाना दिल से गाना गुरुवर के गुण गाना,
जय गुरु नाना।
हु शि उ चौ श्री जग नाना, दर्शन कर हरसाना ॥1॥
छोटा सा नाम है, लगता न दाम है,
जय गुरु नाना, जय गुरु नाना, रटना सुबह शाम है,
दिन में गाना, रात में गाना, हर पल रटते जाना ॥2॥
तन के तंदुरे में, जितने भी तार है,
बिना गुरु सुमिरण, यूं ही बेकार है।
सुख में ध्याना, दु.ख में ध्याना, भक्ति में खो जाना ॥3॥
करेंगे कल्याण ये तो, करुणा निधान है,
सच्चे गुरु नाना मेरे, समता की खान है।
वन्दन करना, शीष झुकाना, मौका चुक न जाना।
जय गुरु नाना ॥4॥



## ए कुण आया हो

*तर्ज : काली-काली काजलिए....*

ए कुण आया 3 हो''
मॉ श्रृंगारा रे आंगणे जी-2
सिंहासन सारी सृष्टि रो डोलियो
कोई धरती पर गुरुवर आविया जी
हिवडा मे, हरख घणो-2

ए तो नाना नाम धराया जी-हिवडा ।।टेर ।।
ए कुण आया धर्म रो, डको बजावता जी-2
धर्म री ज्योति जगाई, पाप मिटावता जी-कोई धरती
ए कुण आया, समता रस, बरसावता जी-2
धर्मपाल बणाया व्यसन मुक्त, करावता जी-कोई
ए कुण आया, प्रेम रो, अमृत घोलता-2
झूम रहया नरनारी महिमा गावता जी-कोई



## गाते रहेंगे गुरुवर

*तर्ज : जनम जनम का दास...*

गाते रहेगे गुरुवर महिमा तुम्हारी, ये महिमा तुम्हारी,
भाव भक्ति के भरे भजन मे, लेना स्वीकारी ।।टेर ।।

घोर निशाए जीवन की, ज्योति जलाई,
स्वार्थ भरे संसार मे, सच्ची राह दिखाई,
छटा दर्श की दूर कर दे, दुविधाए सारी ।। 1।।
कल्याण कामना कितनी कैसे कहेगे
मन के मनोरथ मेरे मन मोहन पूरेगे
पतवार बनकर खेते नैया जो भी रहे पुकारी ।।2।।
निष्ठा निरन्तर नाना नाम पे पुण्य प्रगटाते
करणी के फल कैसे देखो युवाचार्य श्री पाते
अभिराम बने है राम जगत मे, शासन के सुखकारी ।।3।।

झुकते बादल देख गगन के, मयुर मन खिल जाते
सीप से ये नयन कटोरे, दर्श बिन्दु चाहते
'इन्द्र' कहे मोतीवत् चमके भाग्य चन्द्रिका भारी ॥4॥



## भक्ति में विभोर हो

*तर्ज : तन के तंदुरे में...*

भक्ति मे विभोर हो-2 भक्तों का दिल बोले
जय गुरु नाना-जय, जय गुरु नाना ॥टेर॥
जब से गुरु मेरे जीवन में, हुआ है समकित उजेला-2
तब से ही हो गया है मानो, भव जल से किनारा-2
सावन सी हरियाली ऽऽ-2 मयूर सा मन डोले ॥1॥
गुरु चरण की देखो हो गई, दुनियां सारी पुजारी-2
श्याम सलोनी मूरत कैसी, देवो को भी प्यारी-2
सुरीली शहनाई ऽऽ-3 वाणी में अमृत घोले ॥2॥
मान सरोवर सा हंस बन, चुगले सच्चे मोती-2
कृपा होती जिस पर गुरु की, जलती जगमग ज्योति-2
कांच के टुकडे तज ऽऽ-3 हीरे ले अनमोले ॥3॥



## आओ आज चादर दिवस

*तर्ज : जन्म जन्म का दास....*

आओ आज चादर दिवस मनावे, हम दिवस मनावे-2
अभिनन्दन कर गुरु चरण में श्रद्धा सुमन चढावें ॥टेर॥

गुरु गणेश के गुण गौरव को याद करे नर नारी
ललकार दी है श्रमण सस्कृति की सूरज गौखडे भारी
बढो निरन्तर नानेश वर्धमान वर पावे ।।1।।

चादर ओढी केशरी सिह सम गाजे,
छटा देख रहे चारो तीरथ समोशरण मे छाजे,
समीक्षण ध्यान आज आसन देवो के हिलावे ।।2।।

प्रभुजी मेरी पुरो चरण कमल की कामना
अमरासन हो शासनेश का 'इन्द्र' भावे भावना
बदले दशा देश की दुनिया दिशा राम से पावे ।।3।।



## समता रो सुंदर नांद गुंजायो रे

*तर्ज : ढोला ढोल..*

समता रो सुदर नाद गुजायो रे-2
देश विदेश मे नाना गुरुवर डको बजायो रे ।।टेर।

हे वीर प्रभु री साची शिक्षा दुनिया ने सुनावे,
काम क्रोध तज सत्य री महिमा जनता ने समझावे,
रेवे आडम्बर सु न्यारो रे ।।1।।

निज शासन फिर अनुशासन री देखी अनोखी बात,
एक आण मे चाले चारो तीरथ है प्रख्यात,
पल-पल पायो चमत्कारो रे ।।2 ।।

अन्तर सुं सुमिरण करता ही पडतो परचो भारी,
आंधा ने तो आखियां दीनी, डुबोडा ने तारी,
सांवरियो म्हारो न्यारो रे ॥3॥

सतों में श्रेष्ठ सन्त, श्रृंगार मां रो जायो,
महावीर री आज्ञा रो है, पूरण धर्म निभायो,
'इन्द्र' संकट पड्या पुकारे रे ॥4॥



## हर्षित हो रहे हैं मरुधर वाले

*तर्ज : धरती धोरा री...*

हर्षित हो रहे हैं मरुधर वाले, पधारे शासन के रखवाले
जन-जन के उजियारे,
हम जय-जय बोलेगे, गुरुदेव तुम्हारी ॥टेर॥

गंगासिंह दरबार का, क्षात्र तेज था भारी-2
परवाह न की पुत्र की, प्रजा के हितकारी-2
जूनागढ की हो ऽऽ पवित्र भूमि पे, गुरु ने विनति स्वीकारी ॥1॥

धूम मची थी नगर में सबको हर्ष अपार-2
मुनि प्रवर को सौंप दिया शासनेश ने भार-2
चमके चादर हो ऽऽऽ बनो, उजागर खिल गई केशर क्यारी ॥2॥

नवम् नक्षत्र नभ में, नयनो के अभिराम-2
चरण पडेंगे जहाँ तेरे, होंगे तीरथ धाम-2
शास्त्र वेत्ता हो ऽऽ तपो विजेता, कर्म शत्रु संहारी ॥3॥

उमड घुमड सरिता सारी, सागर मे समाय-2
बसन्त खिलेगा भाग्य का, कोयल से हर्षाय-2
'इन्द्र' गावो हो ऽऽऽ, इन्हे बधावो अर्पणा कर दे सारी ।।4।।



## हीरो पायो नाना गुरुवर

*तर्ज : म्हारे लेरिये रा नो सो रूपिया...*

हीरो पायो नाना गुरुवर रे नाम रो जी,
ओ तो नही है अज्ञानियां रे काम रो जी ।।टेर।।

म्हारे आगणिये गुरुसा पधारिया जी,
तीरथ करिया मै तो चारो धाम रा जी ।।1।।
म्हारे सिर पर गुरु सा रो हाथ है जी,
म्हाने मुक्ति ले जासी आपरे साथ मे जी ।।2।।
म्हारे ऊपर गुरुसा री मेहरबानी,
नाना गुरुवर रा, दुनिया मे नही सानी ।।3।।
गुरु री सूरतिया लागे है सुहावणी जी,
दरसन करवा आवे है लाखो नर नारियॉ जी ।।4।।
जैन धर्म री रक्षा खातर, बण्या ढाल जी,
हु शि उ चौ श्री जग मे नाना लाल जी ।।5।।



## चहुँ ओर गगन में गूंजा दिया

*तर्ज : महावीर जयंति*

चहुँ ओर गगन मे गूजा दिया, सब शोर से बोलो जय गुरु नाना,
भक्तो के मन मे समा गया, सब शोर से. . ॥टेर॥

विपदाएँ कैसी भी आये, तेरा नाम सुमरते हट जाये,
मानो काम कुम्भ सा सुख पाये, सब.... ॥1॥

समोवशरण सा ठाठ वहाँ लगता, जहाँ जहाँ तेरा चरण पडता,
रंग समता का सब मन छाता, सब... ॥2॥

गणपति ने की तेरी किम्मत, देखी अजब गजब की है हिम्मत,
नही करे कभी किसी की खिदमत, सब.. . ॥3॥

तुझसा नही मिला है गुरु अवर, इसीलिए चाहूँ मै तुझसे वर,
रहे कृपा ''इन्द्र'' पे जीवन भर, सब.. ॥4॥



## सुनो आज गाते हैं

*(तर्ज : बहुत प्यार करते....)*

सुनो आज गाते हैं गुरु के भजन
नाना नाम ले लो, हो के मगन ॥टेर॥

चहुं ओर अंधेरा, कर्मो ने घेरा
जीवन की राहें मुश्किल, कोई न तेरा
मजिल मिलेगी आ ऽऽ गुरु की शरण ॥1॥

सच्चे दिलो से जो भी, गुरु को पुकारे
सकट निवारे उसका, दु ख भी निवारे
सद्गुरु नाना को, लाखो नमन ॥2॥

समता की ज्योति पावन, जलती रहेगी
दुनिया श्रद्धा से नाना नाम लेगी
रहेगे अमर मेरे गुरु के वचन ॥3॥



## ओ दाता के देव तेरी

*तर्ज : ओ बसन्ती....*

ओ दाता के देव तेरी, यादो मे झूरे सघ गगन,
करुणा कैसी थी गुरु की, बरसते है मेरे नयन ॥टेर॥
छुप गये किस देश मे, बस प्रीति हमसे तोडके,
चलाया क्या चार संघ को प्रेम से हॉ जोड के,
क्यो हम तडफाते स्वामी कोटि कोटि करे नमन ॥1॥

उत्ऋण न कभी हो सकेगे, ऋण सर पर है भारी,
दिया रूप प्रतिमा का ककर को शक्ति दे सारी,
अब तो सुण लो विरह से व्याकुल, हो रहा है मेरा जीवन ॥2॥

वरं मै अप्पादतो का सूत्र रग रग मे भरा,
आया जो भी शरण उसका दु ख दारिद्र हरा,
जब भी देखा, मैने गुरु को, करते पाये आत्मरमण ॥3॥

दुर्गती कैसे हटेगी, कर गये जो नादानी,
गई सो गई अब भी "इन्द्र" कहते समझो अज्ञानी,
सुख पाओगे, जहाँ जाओगे, कर लेना तूं समकित जतन ॥4॥



## पतित पावन गुरु का नाम

*(तर्ज : रघुपति....)*

जय गुरु नाना जय गुरु राम, पतित पावन गुरु का नाम,
कितना सुन्दर प्यारा नाम, जय गुरु नाना, जय गुरु राम ॥टेर॥

समता का संदेश सुनातें, जीवन का सद्मार्ग दिखाते,
जग उद्धारक जिन का नाम .... ॥1॥

संयम ही है जिनका प्राण, सबको देते जीवन दान,
कितना ऊँचा समीक्षण ध्यान...... ॥2॥

मूरत जिनकी ताप मिटाती, भक्तो को भव पार लगाती,
चलता फिरता तीरथ धाम...... ॥3॥

मन मोती भक्ति का पिराले, उपकार गुरु का अंतर तोले,
सति "इन्द्र" का एक ही गान..... ॥4॥



## गुरु नाना के पाट विराजे

*(तर्ज : देख तेरे संसार...)*

गुरु नाना के पाट विराजे,हुक्म संघ की शान
जय जय गंवरा नंदन राम, तरुण तपस्वी महामनस्वी,
पावन इनका नाम ॥टेर॥

नेमीचद जी के घर जाये, मा गवरा के मन को भाये
भूरा कुल के दीप कहाये, देशाणे की शान बढाये
इनकी वाणी जन कल्याणी, मिलता आगम ज्ञान ।। 1 ।।

जम्बू वृक्ष सी इनकी छाया, पाकर श्री सघ है हरसाया,
सूरत श्याम सलोनी काया, लोचन सुदर है रघुराया
देख अतिशय जग चकराया, ज्योति पुज महान ।।2।।

खुद तिरते है और तिराते, भव सागर से पार लगाते
दुनिया का अज्ञान मिटाते, घर-घर ज्ञान के दीप जलाते
बजा दिया है व्यसन मुक्ति का, डका सकल जहान ।।3।।

क्या गाये हम इनकी महिमा, आठ पाट की पाले गरिमा,
समता की साकार प्रतिमा, अद्भुत इनकी सयम सुषमा,
प्रतिभा दिन-दिन बढती जावे, घरघर गूजे गान ।।4।।



## दुनिया में हो नाम तुम्हारा

*तर्ज : आव्यो छु प्रभु...*

दुनिया मे हो नाम तुम्हारा, राम तुम्हारी भक्ति हो।
नाना गुरु के पट्टधर तुम तो, श्री सघ की शक्ति हो ।।टेर।।

जैन अजैन सभी को लगता, नाम तुम्हारा प्रियकारी।
ढूढ निकाली नाना गुरु ने, श्रमणो की एक शक्ति प्यारी ।।
आशीर्वाद गुरु का तुम पर, नवमे पट की ज्योति हो।
नाना गुरु के पट्टधर तुमतो, श्री सघ की शक्ति हो ।। 1 ।।

बाल ब्रह्मचारी हो तुम तो, शास्त्रों के विद्वान बडे।
कथनी और करनी से तुम तो, नाना गुरु के चित्त चढे॥
नाना गुरु की कीर्ति जग मे, दिन रात चौगुनी पक्की हो।
नाना गुरु के पट्टधर तुम तो, श्री संघ की शक्ति हो ॥2॥

सूरज चमके तब तक चमको, राम तुम्हारी जय जय हो।
हम सबकी बस यही भावना, नाम तुम्हारा घर घर हो॥
होगा राम इशारा जहाँ पर, बतला देगे भक्ति को,
नाना गुरु के पट्टधर तुम तो, श्री संघ की शक्ति हो ॥3॥

शासन की और गुरुदेव की, तन-मन से सेवा कर लो।
त्याग तपस्याओ से तुम तो, आत्मा को हल्की कर लो॥
रण कर्मो का जीतो तुम तो, विजय तुम्हारी हरदम हो।
नाना गुरु के पट्टधर तुम तो, श्री संघ की शक्ति हो ॥4॥



## चाहते हो गर जीवन का उत्थान रे

*तर्ज–खड़ी नीम के......*

चाहते हो गर जीवन का उत्थान रे,
समर्पणा हो एक आण मे, आण हमारा प्राण रे-2 ॥टेर॥

छोड दिया जब सब कुछ चरणे, चितन को अवकाश कहां,
बढे निरन्तर कदम हमारे, होवेगा आदेश जहाँ,
शुद्ध समकित का यही मात्र निशान रे।1।

वीर प्रभु के आसन के, आचार्य देव ही अधिकारी,
पूर्वाचार्यो से जिनको, मिली भी है प्रज्ञाभारी,
स्वेच्छाचारी को न मिलता, इस शासन मे स्थान रे।2।

समीक्षणा देख देव भी, दर्शाते अपनी भक्ति,
निवेदना भी क्या करेगी, उनकी अनूठी है शक्ति,
हम तो मात्र है उनकी किरणे, वे है बुद्धि निधान रे।3।

दूरी है केवल तन की, मन हनुमत सम चरणार रे,
अविचार्य है नानेश आज्ञा, राम राज्य स्वीकार है,
''इन्द्र'' कहे सच्ची समर्पणा, ही सविधान रे॥4॥



## आरती उतारूं म्हारा नाना गुरुवर री

*तर्ज - गुरु अर्चना*

आरती उतारु म्हारा नाना गुरुवर री,
श्रद्धा रो दीप ले हाथ, मनाऊ गुरुवर ने॥टेर॥

योगीश्वर रो ध्यान है भारी,
दौड-दौड आवे नर नारी,
हो देवता रा-2, वल्लभ आप, मनाऊ॥1॥

ब्रह्मतेज काई मुखडे रो चमके,
कीरत गुरु री दसो दिशा दमके,
थारे चरणा री-2 काई करामात, मनाऊ॥2॥

चरणरज भक्ति से लगावे,
दर आयो कदी खाली न जावे,

पूरो मन रा-2, मनोरथ आप, मनाऊं ॥3॥

मुरझायो संघ चमन खिलायो,
बोधि बीज दे रंग लगायो,
म्हारे शासन री, रख ली शान, मनाऊं ॥4॥

जननी एक ना अनेको पाई,
जग सु न्यारी श्रृंगार माई,
कर दिया, गजानंद कमाल ॥5॥

मान सम्मान री मन में न कामना,
वंदक निंदक सब ही समाना,
यो तो जवाहर रो, दूत गुणगान ॥6॥

सांवरिया म्हारी आश पुरावो,
जन्म मरण रा फंद छुडाओ,
''इन्द्र'' चाहे, नव निर्माण ॥7॥



**गंवरा रे लाल री आरती उतारूं**

*तर्ज–आरती उतारूं.........*

गंवरा रे लाल री आरती उतारूं,
आस्था रो-2 गुलशन हाथ, नानेश पट्टधर की ॥टेर॥

॥1॥

परमागम रा ज्ञाता भारी, विषय भोग ने दिया निवारी,
हो थारी तपस्या बडी कमाल.... ॥नानेश पट्टधर की ॥

||2||

स्वामी सुधर्मा रो पाट दिपायो, हुक्म शासन रो गौरव बढायो,
अष्ट सपदा रा भडार ||नानेश पट्टधर की||

||3||

ब्रह्मा विष्णु इन्हे ही मानू, महेश राम सम अवर न जाणूं,
श्रमणो मे श्रमण महान् ||नानेश पट्टधर की||

||4||

वीरवाणी रो मर्म बतावे, टाबरिया थारे दोड्या आवे,
मौन मागलिक रो चमत्कार ||नानेश पट्टधर की||

||5||

विश्व कल्याण की समीचीन कामना,
सागर सुमेरु सी संयम साधना, भक्ता सूं भर्यो दरबार,
|| नानेश पट्टधर की||

||6||

अर्पणा म्हारी गुरु स्वीकारो, ''इन्द्र'' भव्या ने भव सु उबारो,
काई महके संघ गुलजार |नानेश पट्टधर की||

❋❋❋

## कितना सुन्दर कितना प्यारा

*तर्ज - मिल के गाना.....*

कितना सुन्दर कितना प्यारा मिला हमे यह नारा, तारण हारा,
जय गुरु नाना राम से गूंजे, धरती अम्बर सारा, तारण हारा||टेर||

जिसने भी गुरुमन्त्र, अन्तर मन से गाया।
गगन मडल से मानो कल्पतरु ही आगन छाया।
नयनो से जिनके बरस रही है, करुणा की धारा तारण हारा ॥1॥

जीओ और जीने दो का, जग को पाठ पढाया,
लाखों अधर्मियों को देखो, धर्मपाल बनाया,
जर्जर नैया पार लगादी, सच्चा खैवनहारा, तारण हारा..॥2॥

समता समीक्षण ध्यान का, दे जग को संदेशा,
कथनी करणी की एकता का, चितन रहे हमेशा,
विश्व शान्ति का शुभ संदेशक, मसीहा हमारा, तारण हारा ॥3॥
सति "इन्द्र" कहे पदरज ले लो बनके चरण पुजारी,
पूरे तमन्ना दिल की जो भी, दरपे रहे पुकारी,
रटना करले एक घडी तूं, भव से करे किनारा, तारणहारा ॥4॥



## गुरु भक्ति में मशगुल

*तर्ज : तेरी दुनियां...*

गुरु भक्ति में मशगुल, श्रद्धा से भरपूर, तुम्हें करे वन्दना
पडे तेरे चरणन, ले लेना शरणन ॥टेर॥
शक्ति अनूठी भैया गुरु दर्श में, जो मस्तक धरे, भव पीडा हरे,
झोली अपनी भरे, कैसे मेरे भगवन्, करती दुनिया नमन .
तिर गये गुरु कितने तेरे ही सहारे, जो भी करता नमन
सुधरेगा जन्म, हुए पाप शमन, कर्म होते सारे चूर
मंजिल रहती न दूर .

आचार्य पद पे गुरु जब से विराजे, चमकाया शासन,
अमर आसन, वाणी मन भावन, तुम हो ज्ञान के भडार,
दु खियो के आधार
''इन्द्र'' जो ऐसा नाना नाम से मिलता, लेके जाये जो नाम
सुधरे सारे काम, सतो मे प्रधान, सुनो शृगारा के लाल,
मेरी ले लेना सभाल तुम्हे करे वन्दना



## मस्तक झुका के वन्दन

*तर्ज - चूडी मजा ने देगी....*

मस्तक झुका के वन्दन, गुरुवर को हम करेगे,
दुनियां के है ये दीपक, हजारो दीप जलेगे ।।टेर।।

1 माता ने दे के जनम, चलना हमे सिखाया,
गुरुवर ने देके जीवन, रहना हमे बताया-2
श्रद्धा सुमन है ना कुछ, अर्पित चरण करेगे

2. श्रृगार का है लाला, शासन दिपाने वाला,
प्रभु वीर की ले शरण, समता सिखाने वाला-2,
वचनो पे तेरे अटल-2 पीछे नही हटेगे ।।

3 देखी गजब की हिम्मत, कोई न जाने किम्मत,
कभी न मन को भाती, करनी किसी की खिदमत-2
तुमसी न कोई शानी-2, कुर्बानी हम करेगे

4 प्यासी कहे ये अंखियां-2, कैसी खिलाई बगिया
''रामेश'' अब जलादो, बुझी दरस की बत्तियां-2
वो शुभ घडी सरांऊ-2, ''इन्द्र'' नानेश चरण झुके। . .



## सुबह अरु शाम हो

*तर्ज - तन के तंदुरे से....*

सुबह अरु शाम हो-2 श्रद्धा से सुमिरण करले,
जय गुरु नाना जय जय गुरु राम ॥टेर॥

1. कितनी सुन्दर पतित पावन, मिली है सुन्दर जोडी ऽऽ
चांद सूरज सी सोहे दर्श से, कर्मों को दे तोडी-2
बसन्त ऋतु सा हो-ऽऽऽ कोयल सी भक्ति बोले....
2. ताप हरे, संताप हरे, गर संकट में जो सुमरे-2
खेवनहार वीर से सच्चे, ध्यान तू दिल में धरले-2
जवाहर गजानन्द से ऽऽऽ-2 शासन के मन को मोहे. ...
3. लाभ उठाले, बरसे बादल, छा जाये हरियाली-2
चमक उठेगी आत्मा तेरी आत्मानन्दी भारी,
आस्था के निर्झर से ऽऽऽ-2, अन्तर कलिमश धोले.
4. अब तो इस मन मंदिर में 'इन्द्र' आश लगी है दर्श की
क्या रंग लाती है गुरु भक्ति, मिले हनुमत शक्ति,
नयनों से धार बरसे ऽऽऽ-2 चातक सा दिल बोले ..



## मरुधर री धरती रो गौरव

*तर्ज - नखरालो देवरियो*

मरुधर री धरती रो गौरव मे आज पाया-2 युवाचार्य पाया
देशाणे री धरती रो गौरव मे, आज पाया-2
युवाचार्य पाया ।टेर।

होवेला यो नाम यथारथ, राम जनमन भासी
लाल रो, यो रामलाल शासन घणो दीपासी
होवेला मोहनगार ॥1॥

जीवन ज्यारो सीदो साधो, पर संयम है भारी
लक्ष्य ऊचो यारो देखो, कामना निवारी
लघुवय मे दीपावण हार ॥2॥

जीत लियो है दिल नानेश रो, कदीयन रेवे दूरा
रोवा समर्पणा स्वाध्याय मे सतो में है शूरा
इन्द्र मुनिसा रो मानो आभार ॥3॥

हु शि ऊ चौ श्री जगनाना, राम चमको ऐसा
'इन्द्र' कहे बढसी निरन्तर, बाल सूरज जैसा
यो तो मार्ग दिखावण हार ॥4॥

❋❋❋

## चमक्या-चमक्या हो श्री संघ

*तर्ज : हीरो पायो*

चमक्या-चमक्या हो श्री सघ रा भाग्य आज जी
गुणला गावा म्हे तो गुरु रे नाम रा जी ॥टेर॥

भूरा वंश मे जन्मया पूज्य रामलाल जी
ए तो परख्या गुरु म्हाणा नानालाल जी ॥ 1 ॥

सतरा बरस रह्या गुरु रे चरणार जी
तन मन न्यौछावर कियो सेवा काज जी ॥2॥

म्हारे हिवडे आनंद ओछाव है जी
तोरण बान्ध्या मैं तो भक्तिभाव रा जी ॥3॥

आज बधावो श्री संघ रे आगणे जी
तप त्याग रा बांटो, मिश्री मेवा जी ॥4॥

हु शी उ चौ श्री जग में नाना लाल जी।
शासन दीपावण प्रगट्या रामलाल जी ॥5॥

नवम पाट रो अखंड रहे अनुशासन,
'इन्द्र' जय-जय बोले गंवरा नन्दन ॥6॥



## युवाचार्य महोत्सव मनाना है

युवाचार्य-पद गरिमा

*तर्ज - धीरे-धीरे प्यार को*

युवाचार्य महोत्सव मनाना है, चरणो मे झुक जाना है
नानेश पट्टधर श्री राम गूजाना है, चरणो में झुक जाना है ॥टेर॥

प्रभुवीर की कीर्ति, हुक्म संघ की दीप्ति
तुम नानेश चरणों का सिंचित कमल
शासन की हो शक्ति, अनुशासन की हो कृति

साधना की हो प्रखर, ज्योतिर्मय किरण
पाये -पाये गुरुवर का खजाना है।।1।।

हर जुबा पे भक्ति हो, आस्था मे अनुरक्ति
हो समर्पणा का शुचितम विमल वरण
दीप सम जलो तुम, सूर्य सम दीपो तुम
तिन्नाण तारयाण, की ओर बढे चरण
जीवन आदर्शो पे चढाना है।।2।।

खुशिया है छाई, उमगे भर आई है
चमका-चमका भूरा वश का ये नूर
धन्य-धन्य है जननी, देशाणा की वो धरती
माघ शुक्ला बारस की दीक्षा है मशहूर
'इन्द्र' कहे श्री सघ को सुहाना है।।3।।



## दुनियां से क्या पूछूं

*तर्ज– बच्चे मन के सच्चे*

दुनिया से क्या पूछू, मेरे मन की गुरुवर खोलू
क्या दृष्टि है दीर्घ नानेश की, कैसे कह दो तोलू।।टेर।

जौहरी का लाल जौहरी है, जवाहर गणेश सी दृष्टि है
प्रखर प्रज्ञा 'नाना' की देख, मेरी भावना बोली है
परख न सकते इनकी चाल, परखे वो हो जाये निहाल
घर-घर बाट बधाई सबके, मुख मे मिश्री घोलू।।1।।

कैसा खिला है भाग्य गगन, राम राज्य करो अमन
तीरथ चारों चरणे रमण, हट जायेंगे पाखंड दंभ
दूर होंगे दुर्विचार, सत्य ही होगा स्वीकार,
भाग्य सराहू श्री संघ के, ग्रंथी मन की खोलूं ॥2॥

सचिव भी देखो कैसे मिले, मरुधरा में ऐसे खिले
सर्वसंतों में शिरोमणी, मुनिप्रवर जी नजर चढे
कर्मठ कारज निष्ठा है, धाय से सुमन स्रष्टा है
'इन्द्र' राम राज्य हो अर्पण, विभ्रम में ना डोलूं ॥3॥

***

## हुक्म शासन की शान बढ़ावो

*तर्ज – तुम्हीं हो माता*

हुक्म शासन की शान बढावो
युवाचार्य पद खूब ही दीपावो ॥टेर॥

सुरभित बगियां की सौरभ पाकर,
नानेश आज्ञा से जीवन सजाकर
मुनि प्रवर की जय-जय गावो ॥1॥

दिशाएं पा दशा बदलेगी,
दशों दिशा में कीरत फैलेगी
भटकती पीढी को मार्ग दर्शावो ॥2॥

चारों तीरथ तुम चरणे रहेंगे,
एक ही आण में सारे चलेंगे,
श्री साधुमार्गी संघ चमकावो ॥3॥

सुनहरी घडियो से रह गये वंचित,
'इन्द्र' कहे कब होगा मन वाछित
राम राज्य के सपने पुरावो ॥4॥



## धन्य होगी घड़िए अरू धन्य प्रभात

*तर्ज : श्याम तेरी बंशी.......*

धन्य होगी घडिए अरू धन्य प्रभात-2
जाएंगे नाना गुरुवर के चरणार ॥ टेर ॥

दीन बधु गुरु तुम तो दीनदयालु
चातक सी घडियो मे दर्श की निहारू
होगे कब मेरे सपने साकार ॥1॥

खिल न सकते सुमन बिना रवि के
खेयेगा कौन नैया बिना नाविक के
एक मात्र तुम्ही हो जीवन पतवार ॥2॥

सरिता सी समर्पणा चरणे करेगे
समता सागर से गगरी भरेगे
नर तन पाने का कुछ मिल जाए सार ॥3॥

मिल जाए मन चाही रामेश सी शक्ति
दीप जले अतर के करू गुरु भक्ति
'इन्द्र' कहे कृपा करो कृपा किरतार ॥4॥



## जय गुरु नाना, जय श्री राम नाम भा गया

*तर्ज : छुप गए*

जय गुरु नाना, जय श्री राम, नाम भा गया,
जिसने सुमरा उसका ही बेडा पार हो गया
जंगल में भी मंगल देखो कैसा छा गया ॥टेर॥
बडी पुण्यवानी मिले महाज्ञानी, खोजे से न मिलती ऐसी कोई शानी,
ध्यान जिसने तुम्हारा लगाया है परचा प्रत्यक्ष पल में ही पाया है।
अंतर मन से गुरु का जो गीत गा गया ॥1॥
श्रद्धा से तू रटना दुःखों को है हरना दया का बरसे झरना,
सदा ही याद रखना, ध्यान समीक्षण सबको सीखाया है,
चरणे देवों ने शीष झुकाया है समतामय जीवन जीने का,
मार्ग दर्शाया ॥2॥
कर्मो से मिले मुक्ति दिल से करो भक्ति मुख से क्या गावुं,
मेरे गुरु की शक्ति समकित रंग में चादर रंगाया है,
सारी दुनिया के मन को लुभाया है मैल सारे धोले,
''इन्द्र'' कहे अवसर आ गया ॥3॥



## इन्द्र-भगवन

*तर्ज : इंसाफ का डगर*

अर्पित था जीवन जिनका संघ सेवा मे समर्पण,
कैसे भूलेगी धरती तुमको हे इन्द्र भगवन् ॥टेर॥

क्या सार है शरीर का ससार को सिखाया,
परवाह भी ना थी तन की, कैसा चमन खिलाया,
गुरु मिले थे गणपति चरणो मे सारे जनगण ॥1॥

धाय मातृ पद को पाकर , धातृत्व प्रण निभाया,
बालक तरुण क्या वृद्ध भी नव चेतना ही पाया,
निस्पृहता निराली अमृत से मिलते वचन ॥2॥

जब-जब भी उलझनो ने शासन को आके घेरा,
सुलझाई ऐसी कडिए लाखो के मन को फेरा,
आस्था भरी क्या सबमे अतर हृदय था दर्पण ॥3 ॥

लूटा क्यो काल तुमने नानेश सचीव हमारा,
लाखो अनाथ जन का ''इन्द्र'' एक था सहारा,
सपनो सी हुई माया दर्शन अभागे नयन ॥4॥



## जगती तल को पावन करने

*तर्ज - देख तेरे दरवाजे...*

जगती तल को पावन करने, नभ बीच लियो अवतार,
चरण मे वन्दन हो हजार,
प्रात· समय मे नाना गुरु को, करते नमस्कार
गुरु है रिद्ध सिद्ध दातार ।टेर।
अमल अखण्ड ब्रह्म तेज तुम्हारा
दर्शन से दु ख दूर हो सारा

जिनशासन का करे उद्धारा
भव्य जीवों का जन्म सुधारा
मूरत मोहनगारी गुरु की झलके तेज अपार।1।
हुक्म संघ को खूब दीपाते
सोये जनमानस को जगाते
समता का शुभ पान कराते
जिनवर का संदेश सुनाते
देश-देश में परिभ्रमण कर करते भव्य उद्धार।2।
एक ही अर्ज पे ध्यान लगाना
जन्म मरण के पिण्ड छुडाना
अज्ञ तिमिर को दूर हटाना
जीवन का सद्ज्ञान कराना
जुग-जुग जीओ नाना गुरुवर 'इन्द्र' शासन श्रृंगार।3।



## खुशियां कहो कितनी क्या गावे

*तर्ज– दीदी तेरा....*

खुशियां कहो कितनी क्या गावे, कोई पूछे कह न पावे,
छाव नानेश चरणो की पाए, रामेश तुमको अर्ज सुनावे,
सोचा था संग में दर्शन करेंगे, रोशनी ज्ञान की घट में भरेंगे,
हार हम कर्मो से खाए ॥1॥
छोड आए है बरसते नयन, छविएं सन्मुख आती दिल में,
गम विरह वेदना बताएं ॥2॥

दास्तां इतनी दिल से दर्शाते, जब नाथ हाथो मे पत्र है आते
गुरुवर्या के भाव सुनाए ॥3॥
कहा आदेश जो भी श्री मुख से पाए, उसपे ही अपना जीवन चढाए,
आते वक्त आशीष लाए ॥4 ॥



## सुण सुण के कीरतिया

*तर्ज : गौरी है कलैया*

सुण सुण के कीरतिया श्री राम की मुरतिया
दर्श की प्यासी थी अंखियाँ,
आज टूटी अतराय, नत मस्तक हो जाय,
खिले दिल की इक इक कलियाँ।
नानेश ने कैसा तुमको सजाया, लाखों सितारो मे चदा कहाया, आए हसते चरण, पर दिल में है गम,
भर लिए सबने नयनीया
भक्ति तुमसी हमको सिखावो, समर्पण की ज्योति ऐसी जलाओ,
सदेश सुनेगे, तप रग भरेगे, उजली हो जाए चदरियाँ .
अरमान नूतन राम से लगे है, आबाल वृद्ध कितने तरस रहे है,
तेरे नाथ को लाओ, तुम ही आश पूरावो, सुख रही है शासन बगियाँ
बात कही हमको देते विदाई, भावना "इन्द्र" ने दर्श की दिखाई,
श्री वर बढेगे, दर्श मिलके करेगे, हम सबकी ले लो खबरियाँ।

## म्हे तो देवा सबने बधाई

*तर्ज : थे तो बोलो.....*

म्हे तो देवा-2 सबने बधाई, मुंह मे मिठाई,
जयन्ती मनाई दांता वाला री-2
पोखरना कुल में प्रगटाया म्हारा पुण्य उदय मे आया,
दांता वाला री श्रृंगारा नंद-2...... ॥टेर॥

दूज रो चांद ज्येष्ठ शुक्ला में आयो पूनम सम पूरण बनने,
दुनियां मे छायो, थारो समता रो संदेश सुणता शान्ति पायो देश ॥1॥

नश्वर मोतियन रो थाल मनडे न भावे, समर्पणा रो हार गले पहरावे
जब-जब गाऊं म्हे उपकार, छुट जाती अश्रुधार ॥2॥

जितरा ही धर्म सबरो, एक ही कहणो, गुरु सेवा बिन जीवन अलूणो
चढ रह्यो चरणा रो यो ऋण करदो नानेश थे उऋण ॥3॥

रात दिवस ''इन्द्र'' रो, दिलडो पुकारे, नतमस्तक कद होसु चरणा मे थारे
नाथ बणने रामेश आज थोडी रखदो म्हारी लाज ॥4॥



## समकित से प्रीत पुरानी

*तर्ज : दीदी तेरा....*

समकीत से प्रीत पुरानी, मेरी जोडी गुरु महाज्ञानी
रामेश की है नानेश सी शानी ॥टेर॥

दुनिया को समता का अमृत पिलाया,
शाति से आपस मे जीना सिखाया,
वाणी है कैसी कल्याणी ॥1॥

जितने भी मजहब शिक्षा सुनाये,
बिना गुरु मुक्ति जग मे कोई न पाये,
समकित की सच्ची निशानी ॥2॥

आती बाधाओ मे गुरु ही बचाते,
दाम नही नाम से ही नैया तिराते,
जो न समझे वो है अज्ञानी ॥3॥

अरमान सारे पूरे करेगे,
जय गुरु नाना, जय श्री राम रटेगे,
''इन्द्र'' कहे गुरु अर्न्तयामी ॥4॥



## जब तक नभ में चमकेंगे

*तर्ज : गाते रहेंगे....*

जब तक नभ मे चमकेगे चाद सितारे-हॉ
तब तक जग को याद रहेगे नाना गुरु हमारे ॥टेर॥
तप-तप तपस्या मे स्वर्णिम जीवन बनाया,
सेवा साधना समता का बिगुल बजाया,
काम क्रोध से हो गये हो कैसे किनारे ॥1॥
वीर प्रभु की वाणी जिनके रग-रग मे समाई,
लोकैषणा की लालसा स्वप्नो मे न पाई,
लगी लगन थी गुरु सेवा की विसारे सुख सारे ॥2॥

करणी कथनी सम रूप गणेश गुरु के मन मोहे,
चादर ओढी कर कमलो से सूरज गोखडे सोहे,
गूंज उठी थी धरती अम्बर लाखो लगे थे नारे ॥3॥
जल जलज जीवन जगमण्डल मे जीया,
पाट सुधर्मा का दे राम को, निस्पृह रस बरसाया,
सति ''इन्द्र'' कहे प्रण करे, चलेगे गुरु के इशारे ॥4॥



## थे तो सुणजो-2 गुरु री कहानी

*तर्ज : थे तो बोलो...*

थे तो सुणजो-2 गुरु री कहानी, युगदृष्टा ज्ञानी,
जन्मे महाज्ञानी, दादा गुरु री-2 हो जवाहर-2
थारो सत्य रो उपदेश, याद करे सारो देश,
दादा गुरुवर री ॥टेर॥
म्है तो रह गया, जवाहरे चरणा रा ऋणी,
थे म्हाने छोड, कढे जा बैठा मुनि
याद करा जद दीदार, सांची शांति रो दातार ॥1॥
दुनिया ने दियो दया दान रो दर्शन,
झेल्या स्वामी थे शत्रु संघर्षण,
एक ही लागी थी लगन, धन-धन है नाथी नंदन ॥2॥
चारो तीरथ मे कांई दौड लगी थी,
साधु श्रावक री जोड ऐसी मिली थी,

लाखो तार्या थे अनाथ, म्हारा जीवन रा थे नाथ ।।3।।
समकित काई दीनी, म्हारो जन्म सुधारियो,
सति ''इन्द्र'' कहे, शिवमार्ग बतायो,
कितरो मानू म्हे उपकार, अर्ज कर दो भव से पार ।।4।।



## लगा दिया है शासन सेवा में

*तर्ज : गुरुदेव तुम्हें नमस्कार बार-बार...*

लगा दिया है शासन सेवा मे प्राण रे,
पूज्य हुक्मी से वीरो को मेरा प्रणाम रे ।।टेर।।

निकल पडे थे जग में संयम का लेके प्रण,
अपनी ही मस्ती मे वे रहते थे मगन,
जो हो गए है, मेरे सघ मे प्रधान रे ।।1।।

श्रीधर श्रीलाल की कौन करता हौड,
विजयकवर सी ले प्रतिज्ञा पाली थी बेजोड,
लाखो सितारो में सोहे शशि समान रे ।।2।।

तुफा से टकराना सीखा था जवाहर,
अर्हत् वाणी मे शका न सह सके पल भर,
बीती शताब्दी फिर भी अमर आज गान रे ।।3।।

रह जाता नायक सघ का, क्या खिलता श्रमण सघ,
सारी बुराईयो से बचके रहता धर्म सघ,
हर वक्त छाया गणेश हर की जुबान रे ।।4।।

सपनों सी माया मानू नाना देख तेरा रंग,
प्रज्ञा गुरु की "इन्द्र" दुनियां देख हुई दग,
राम होगा तेरे भक्तो का, सुख निधान रे ॥5॥



## जवाहर की लावो रे किरणा

जवाहर की लावो रे किरणा,
गणपति रा संजोओ रे शरणा,
श्रद्धा सुं शोभित थांरी आरती,
ओ नाना, पलका पसारूं ओ थांरी आरती ॥टेर॥

मोडीलाल जी रा लाडला, काई, मां श्रृंगार रा जाया,
पोखरना कुल दीपक बणग्या, दांता थांरी माया,
बणग्या पंच महाव्रत धारी, तिन्नाणं तारण हारी,
भावां सुं भरी ओ थारी आरती,
ओ नाना, झुक-झुक उतारूं ओ थांरी आरती ॥1॥

गांव-गांव सब तीरथ बण्ग्या, पगल्या ज्यां थांरा पड्ग्या,
दृढ प्रतिज्ञ शिष्य है थांरा, हिवड़े में सब रे जमग्या,
थारी वाणी है वीतरागी, म्हारी अन्तर आत्मा जागी,
जीवन सुं जडी ओ थांरी आरती
ओ नाना नयणा सवारू ओ थांरी आरती ॥2॥

धर्मपाल प्रतिबोधक बणग्या, समता रा समधारी,
हु शि उ चौ श्री जगनाना, गावे जनता सारी,

जिनशासन खूब दिपायो, शरणा मे 'समरथ' आयो,
प्राणा सु प्यारी ओ थारी आरती, ओ नाना ॥3॥



## पर्व दीपावली में उतारे

*तर्ज : खड़ी नीम के नीचे...*

पर्व दीपावली मे उतारे, नाना गुरु की आरती,
जलावे दीप श्रद्धा के, चरणे आत्मा पुकारती ॥टेर॥

समता का सदीप कैसा, जीवन मे जलाया है,
ध्यान समीक्षण ऐसा देवो ने भी शीष झुकाया है,
क्या शक्ति है गुरु मे दुनिया यू ही रही विचारती ॥1॥

सार माना है तन पाने का गर गुरु सेवा मे ही लगे,
निशा अज्ञान की दूर हो सारी, समकित के शुभ दीप जगे,
जगमगाए ज्योति जग की शाति पाये भारती ॥2॥

धन्य हुआ वह नगर जहाँ श्री राम नानेश संग पाये,
कर-कर सेवा गुरु की लाखो आशीष अन्तर से पाये,
सति ''इन्द्र'' कहे शुभ घडियो मे करेगे गुरु की आरती ॥3॥



## नाना गुरु की भक्ति

*तर्ज : मेवाडी सांवरियो*

गेरो-गेरो रंग लाग्यो नाना गुरु री भक्ति रो
भक्ति रो गुरु रा दर्शन रो ॥टेर॥

पारस ने कांई केवे, ऊंचो लोहो स्वर्ण बनावे-2
गुरु सेवा तो देखो भाई, निज सम जीवन बनावे-2
रोम रोम में लाग्यो उछाव.... ॥1॥

श्रृंगार नन्दन के चरणा मे जो आशा ले जावे-2
कल्पतरु कांई केवे पदरज ज्यांरी पार लगावे-2
म्हारे शरणा रो ही आधार॥2॥

धन्य-धन्य हो जावे धरती जठे गुरु विराजे-2
समोशरण रो सपनो सांचो रामेश संग छाजे-2
सूरज चांद सी जोडी अपार॥3॥

रिद्धि सिद्धि दातार दाता वाला थे सुण लीजो-2
सति ''इन्द्र'' री एक ही अर्जी मर्जी गुरु कर दीजो-2
दर्शन रो घणो ही चाव॥4॥



## समता-सिंधु महान् की

*तर्ज : सुबह अरू शाम की*

समता सिन्धु महान् की, नाना गुरु के नाम की,
फेरो एक माला॥टेर॥
जहाँ भी जावो, जब भी घर से, जय गुरु नाना बोलो
पूरण होवे मनरा मनोरथ, दूर होवे दु ख जोलो
जो भी ध्यान लगावे, आनन्द मंगल पावे॥1॥ फेरो एक.

मूल्य क्या है गुरु भक्ति का, विरला ही कोई जाने,
परचो पावे पल-पल मे अन्तर से कोई माने,
अखियॉ ज्योति पाई, देखो बुढिया माई ।।2।। फेरो एक.

रोम-रोम मे जय गुरु नाना, जय श्री राम रमा ले,
सति ''इन्द्र'' कहे गुरु ही होते, जग मे तारने वाले,
भक्ति भाव से गावो, विश्व शान्ति जो चावो ।।3।। फेरो एक



## हो नाना गुरुवर री महिमा

*तर्ज : म्हारे....*

हो नाना गुरुवर री महिमा रो, नही है पारावार
घणो रे दिपायो म्हारे शासन ने
हो ऽऽ गुरु भक्ति कर्‌या सु हो जाये बेडा पार ।।टेर।।
भूल्या भटक्या जो भी गुरुवर, द्वार थारे आया,
हो ऽऽ दर्शन करता ही वर्त्या है मगलाचार.. .
जय गुरु नाना जयश्री राम रो शरणो ले जो जावे,
हो वारा मनरा मनोरथ पूरे गुरुराज .
नगर डगर मे बरस रही है समता री अमृत धारा
हो गुरु री पदरज लेता ही हो जावे निहाल.
शृंगार नन्दन अब तो म्हारी एक ही है अरदास,
सति ''इन्द्र'' री आशा पुराओ दीनानाथ



# नाना गुरु की आण

*तर्ज : जवाहर की*

नाना गुरु की आण, राम ली मान, देखो फल कैसा पाया जी,
हुक्म पाट की शान, मान तुम्हे शीष झुकाया जी ।।टेर ।।

सुनो सारे गणेशी पट्टधर नाना गुरु महाज्ञानी,
सुनो सारे प्रभु-पथिक को प्यारी है जिनवाणी,
है समता सिंधु महान, समीक्षण ध्यान, देवो ने भी सरायाजी ।। 1 ।।

सुनो सारे है मूरत जिनकी, जग को मोहनगारी,
सुनो सारे अमृत सी वाणी, सब जन को हितकारी,
सारे द्वन्द्व करे निवार, यश का नही पार, देखी सब अचरज पाया जी ।।2।।

सुनो सारे जिनकी प्रज्ञा का, पार कोई न पाया,
सुनो सारे सदा आत्म साक्षी से, चारों तीर्थ चलाया,
लाखो में मिलते एक, गुरुवर पूर्ण नेक, जवाहर दूत कहाया जी ।।3।।

सुनो सारे सति ''इन्द्र'' कहे, गुरु चरणे जीवन चढाओ,
सुनो सारे तप संयम धर्म का, फल गर मन मे चाहो,
तुम सुनलो चतुर सुजान, अर्पण करो प्राण, भावो का सुमन चढाया जी ।।4।।



# चांदणी प्यारी-2 (नानेश जन्म-जयंति)

*तर्ज : पल्लो लटके.....*

चांदणी प्यारी-2, हो ज्येष्ठ शुक्ला दूज री चांदणी प्यारी ।।टेर ।।

चांद दूज रो देखण ने तू गगने नजर दौडावे,
पूनम सग प्रगट्यो धरती पे भारी ।। 1 ।।

धन्य-धन्य है नगरी दाता मेवाड भूमि मे भाई,
हो अवतार लियो, छाई जग मे खुशियाली ॥2॥

सयम ले जीवन ने कैसो गुरु चरणे चढायो,
हो बादल सघर्षा रा चीर चमकायो सघ माई ॥3॥

शासन कर्‌यो निज अन्तर में पछे अनुशासन,
हो शक्ति नैतृत्व री देख दुनिया चकराई ॥4॥

सति ''इन्द्र'' कहे जुग-जुग जीओ स्वामी सुधर्मा रा पट्टधर,
हो हृदयेश राम लेसी देख जो सभाल मारी ॥5॥



## जय गुरु नाना, जय श्री राम

*तर्ज : खड़ी नीम...*

जय गुरु नाना जय श्री राम की भक्ति सबको है प्यारी,
हुक्म पट्टधर नानेश सेवक श्री राम की शक्ति न्यारी ॥टेर॥
सारी सृष्टि मे देखो क्या राम नाम है छाया,
सच्चे मेवाडी जौहरी ने, लाल से लाल को पा लिया,
गजब की देखो, एकलव्य सी गुरु भक्ति तुम मे भारी ॥1॥

तप ही जिनका प्राण शास्त्र का ज्ञान राम मे है गभीर,
खुल गई साधुमार्गी सघ की सोई जो तकदीर,
उठ सवेरे मुख पे आता, राम नाम मंगलकारी ॥2॥
''इन्द्र'' की तो एक भावना, शुद्ध बने मानस मन्दिर,
चारो तीर्थ चले आण मे, गुरु ही हरते भव की पीर,
लहराती रहे राम पताका, नाना गुरु के आभारी ॥3॥

## संदेशो लायो रे

*तर्ज : ढोला-ढोल...*

सूरज सोने रो काई-उग्यो रे-2
कागदियो गुरु दर्शन रो संदेशो लायो रे ॥टेर॥

वांचता ही अक्षरा ने चमकण लाग्या नेण
कुमकुम रा छांटण्या नाख्या भक्ति भाव समेत
प्यारो कागदियो काई आयो रे ॥1॥

दिन रैन बीते म्हारा अमावस रो अधकार
सोच्यो कद होसी इण जीवन रो उद्धार
देखो भ्रम ने दूर भगायो रे ॥2॥

हंसला उडे नीलगगन में सरवरिये रे काज
चित्तडो म्हारो डोल रह्यो म्हाने गुरु दर्शन रो नाज
चादणियो लाग्यो सवायो रे ॥3॥

दो-दो सूरज उग्या न उग्सी झूठी हो गई बात।
इन्द्र कहे म्हारे शासन मे हो गया प्रख्यात
रामेश नानेश दिल में छायो रे ॥4॥

***

## नाना का नाम रटेंगे

*तर्ज : गौरी है कलैया....*

जब तक जीयेंगे, दुनियां मे रहेंगे, नाना का नाम रटेंगे,
जैसी लगी है ललक, दर्शन की झलक,
गागर सागर से भरेगे ॥टेर॥

तेरे नाम का जग है दीवाना, जादू क्या चरणो की धूलि बत
मुखडे पे रखेगें, सपनो में दिखेगे, हरदम तुम्हे सुमरेगे ।।
जितना चाहो तो जीतो दिल को, हरि भी तुठेगे, भूलो ना गुरु
परवाह ना किसी की, करो गुरु की भक्ति, सबको सुनाते कहेगे ।
धून लगी है 'इन्द्र' नगर-डगर मे, जय गुरु नाना की जय अंत
जय गाते जाना, गम भूलते जाना, मांगलिक में मगन रहेगे ।।3



## वन्दन करो स्वीकार

*तर्ज : दुनियां में तेरा...*

माने तुझको सब ससार, इसीलिए आया हूँ दरबार,
गुरु तेरा हमे है सहारा, वन्दन करो स्वीकार
स्वीकार करो तो हो जायेगा, ये मेरा बेडा पार ।।टेर।

गुरु को दुनिया नाविक कहती, जो भी बैठे करदे किन
जाति पांति भी ना पूछे, भक्ति उसकी उसको तारे,
मुझको भी पार उतार ।। 1।।

समता की मूरत, प्यारी लगती, सारी दुनियां जाप है जप
आती नही हमे वह भक्ति, कोई न देता अपनी शक्ति
कैसे होगा उद्धार ।।2।।

नानेश मेरे जीवनदाता, देकर शरणा कैसे निभाता
जो भी तेरा ध्यान लगाता, उसकी आशे पूरी करात
शासन का है उजियारा ।।3।।

दास अन्तर से है पुकारे, दर्श के दीपक करदे उजाले
''इन्द्र'' घडियाँ वहीं निहारे, भगवन अब तो हमे बुलाले
कब खुलेगा शिव का द्वार ॥4॥



## गुरु-गुणगान

समवशरण में प्रतिबोध देने विराजे, विराजे, विराजे है।
सितारों बीच ''चन्द्र'' ज्यूं विराजे, विराजे है 2 ॥टेर॥

काम नही, अभिमान नही, संयम में प्रमाद नही,
जिनवर का गान गाये, विषयों में ध्यान नही,
सच्ची ये समता वाणी सुना रहे, सुना रहे, सुना रहे ॥1॥

सम्यक् ज्ञानी, गुरु ज्ञान का, देखो पारावार नही,
आप्तवाणी पर पूर्ण श्रद्धा, मिथ्या झंझाल नहीं,
युगदृष्टा ये जवाहर ज्योति जला रहे,जला रहे, जला रहे ॥2॥

माने या न माने, इसकी, गुरु को, कोई परवाह नही,
वन्दे चाहे निन्दे जिनको, थोडा भी गुमान नही,
समता के अनुपम झरने बहा रहे, बहा रहे, बहा रहे ॥3॥

कलिकाल मे तृतीया पद बिन, दुनियां का आधार नही,
चरणान्वित होवे उनको, मिले मुक्ति राह सही,
''इन्द्र'' तो गुरु आशीष, निशदिन पा रहे,पा रहे, पा रहे ॥4॥



## सूरज सुहावणो

*तर्ज–हीरो पायो.....*

लागे लागे हो, सूरज सुहावणो जी
हर्ष छायो उदियापुरी रे आगणे जी।।टेर।।

झीणी-झीणी चादर हो महावीर जी री,
कोईक विरला ही पावे महा धीर वीर जी।।1।।

हजारो जनता रे बीच पधारया नाथ जी
नाना गुरु रे सिर पे राख्यो गुरुवर हाथ जी।।2।।

आस्था अरिहन्त वाणी पे पूरी राखजो जी
हुक्म गुरु री चादर चमकावजो जी।।3।।

जुडया देखो किस्या है इक इक तार जी
चारो तीर्थ रा नानेश तारण हार जी।।4।।

वीर शासन दुनिया री मिशाल है जी
साचो केवु या खुली कैसी टक शाल जी।।5।।
प्रज्ञा देखी गुरु री आवे अचरज आज जी,
''इन्द्र'' खूब ही दीपेगा म्हारा युवाचार्य जी।।6।।



## नाना नाम लेने से

*तर्ज – क्या खूब लगती हो....*

नाना नाम लेने से, सकट मे जपने से,
खोया जो जीवन का, मारग मिलता है
बसत क्या पतझड मे देखो, राह दिखाता है।।टेर।।

जिनशासन का उजियारा, हो दुनियां मे पूरण ज्ञान भडारा
जो सुनता गुरु की वाणी, हा हा वाणी
वो करता है सारे दु.खों की रवानी ॥1॥ खोया

गुरु देश-देश में जाते, हा हा जाते,
जो धर्म का शुद्ध स्वरूप समझाते,
चरणों का ध्यान लगाले, हा हा लगाले,
वो मेटेंगे अष्ट कर्मो के जाले ॥2॥ खोया

मेरा तो प्रभु से कहना, हा हा कहना।
जुग-जुग जियो गुरुवर मेरे नाना
''इन्द्र'' भूले भटके जग को, हा हा जग को
गुरु समता का अमृत पिलाना सबको ॥3॥ खोया



## गुरु नाना तू हमारा है

*(तर्ज : एक तेरा प्यार....)*

नाना तेरा राम, नाना तेरा राम हमको,
सब नामो से प्यारा है, गुरु नाना तू हमारा है,
सब झूठा संसार बस सच्चा दरबार तुम्हारा है,
गुरु नाना तू हमारा है ॥टेर॥

समता के धारी, ओ बाल ब्रह्मचारी, मैं पापी संसारी,
हो ऽऽ एक तेरा धाम-2 हमको सब धामों से प्यारा है,
गुरु नाना तू हमारा है ॥1॥

हे दया सागर, भर दो मेरी गागर, मै चरणो का चाकर,
हो ऽऽ सब झूठी दुनिया-2 आखिर तेरा ही सहारा है,
गुरु नाना तू हमारा है ॥2॥

दर्शन जो पाते वो किस्मत चमकाते, दु ख सारे मिट जाते,
हो ऽऽ दर्शन पाते ही-2, हुआ कर्मो से छुटकारा है,
ये श्री सघ तुम्हारा है ॥3॥



## आचार्य श्री राम गुरुवर महान्

*तर्ज - गुरुदेव तुम्हें नमस्कार....*

आचार्य श्री राम गुरुवर महान् है,
नानेश पट्टधर को मेरा प्रणाम है ॥टेर॥
स्व पर की साधना मे, शक्ति ऐसी लगाई,
मानवता भरी मानवो मे, व्यसन छुडाई,
लक्ष्य एक ही जिनका सयम प्रधान है ॥1॥
स्वामी सुधर्मा पाट पे गुरु राम विराजे,
समवशरण मे नाना गुरु से सघ मे छाजे,
कितना गभीर गहन आगम का ज्ञान है ॥2॥
सगठन की वीणा मे ही नाद सबका मिलेगा,
पूज्य हुक्म का उपवन सदा खिलता ही रहेगा,
चारो तीर्थ मे चलेगी एक आण है ॥3॥

लक्ष्मण से ही वीर बन वीरता दिखादे,
संघ चंदना का कैसा जग को याद दिलादे,
सारे विश्व की शरण ''इन्द्र'' राम है ॥4॥



## देखो देशाणे रा लाल

*तर्ज – नीले घोड़े रा असवार........*

देखो देशाणे रा लाल, प्रगट्या जग में रामलाल,
सूरज सुनहरो आयो जी, नानेश शासन सजायो जी ॥टेर॥
दशों दिशाएं सिन्दुरी रंग में, प्रभात वेला आवे,
आभा अनूठी मुखडे री कांई, भावि बोध करावे,
होसी हुक्म संघ प्रतिपाल, मां गवरां रो नोनिहाल ॥1॥
जोशीडो रो नाम दियोड़ो, जयचंद जग में होसी,
जरूरत राम राज्य री जिणसुं, राम नाम हुयो होसी,
अनाथी चरित्र पढ्यो रसाल, प्रण संयम रो धर्‌यो विशाल ॥2॥
निकल पड्यो जौहरी जीवन रो, आवे गुलाबी नगरी,
जद सुं ही बस पडी राम पे, नजर नानेश री गहरी,
पूर्वाचार्य सो क्रांतिकार, खिलासी महावीर शासन गुलजार ॥3॥
सति ''इन्द्र'' कहे आत्मा पुलकित हो जावे सगला री,
समोशरण में विराजे गुरुवर, अजब रह्यो ललकारी,
परमागम रो अर्थ कमाल, घणो-2 चमके गंवरा रो लाल ॥4॥



## गुरुवर मेरे जीवन की

*(तर्ज : तुम दिल की धडकन में)*

गुरुवर मेरे जीवन की, हर उलझन सुलझा देना।
द्वार तुम्हारे आया हूँ, मन मन्दिर महका देना।
मेरे उजडे उपवन मे, गुण सौरभ सरसा देना॥

(1)

कितना ढूढा कितना भटका, तब ऐसे गुरुदेव मिले।
कितने घोर अंधेरे मे, आशाओ के दीप जले।
भव सागर मे नाव मेरी, तू ही पार लगा देना॥

(2)

रोम रोम मेरा कहता है, तेरे गुणानुवाद करू।
तुझसा गुरु मिले सबको, वीर से यह फरियाद करूं।
आया हूँ तेरे चरणो मे, मजिल मुझे दिखा देना॥

(3)

जैन जगत के राजहस हो, जिनशासन की शान हो तुम।
देव कहूँ या दिव्य कहूँ, इस युग के भगवान हो तुम।
एक तमन्ना है दिल मे, खुद सा मुझे बना देना॥

(4)

अब तो चाह यही मन मे, हर पल तेरा ध्यान धरूँ।
जब तक प्राण रहे तन मे, 'विजय' गुरु गुणगान करूँ।
जन्म-जन्म का प्यासा हूँ, मेरी प्यास बुझा देना॥

## चाहे नाना कहो चाहे राम

जग में सुन्दर है दो नाम, चाहे नाना कहो या राम।
बोलो राम राम राम, नाना नाम नाम नाम।
एक है समता दीप जलाए, एक शान्ति का पाठ पढाये।
दोनो दीन के दुःख हरन है, दोनो सुधारे काम। बोलो ..
एक समीक्षण के हैं ध्यानी, एक शास्त्रों के ज्ञानी,
दोनों सुख के सागर है ये, दोनों मधुर मुस्कान ।।बोलो ।।
एक के चरणों में है जन्नत, एक की वाणी में है अमृत।
दोनों सूर्य के जैसे चमके, शीतल चन्द्र समान ।। बोलो ।।



## हो म्हारा राम गुरु रो नाम

*तर्ज– हो म्हारे संघ में...*

हो म्हारा राम गुरु रो नाम, सुमरता संकट मिटे तमाम ।।टेर ।।
जंगल में हो या अटवी मे, भले बीच श्मसान,
चारों तरफ से घेर लिया है, आंधी अरु तूफान,
सन्मुख उभा रहे गुरु राम ।। 1 ।।
मेवाडी जौहरी तो देखो कर गयो काम कमाल,
याद आवे पल-पल म्हाने मां श्रृंगार रो लाल,
अंतरयामी साचो श्याम ।।2 ।।
सीधो सादो जीवन राम रो, मान नही अभिमान,
चाहे राजा रक हो काई सबने दे सम्मान,
कैसो मिल गयो दया निधान ।।3।।

घणो-घणो फलसी शासन हुक्म रो, इन्द्र खुशिया मनावे,
आरती सुबह शाम थे तो, राम गुरु री गावो,
थारे प्रगटे नव निधान ॥4॥



## तेरे बिना हमारा नहीं कोई रे

तेरे बिना गुरुवर हमारा नही कोई रे-2,
तेरे बिना गुरुवर सहारा नही कोई रे-2 ॥टेर॥
भाई बंधु कुटुम्ब कबीला, कुटुम्ब कबीला भाई बधु,
बिगडी बात बनाया नही कोई रे तेरे बिना ॥1॥
गहरी नदिया नाव पुरानी, बडे-बडे भवरे गहरा पानी,
डूबन लानी नाव, बचाया नही कोई रे तेरे बिना ॥2॥
जब से मैने तुझको ध्याया, तुने मुझको अपना बनाया,
तेरे जैसा लाड लडाया, नही कोई रे तेरे बिना ॥3॥
घर-घर तेरा नाम जपाऊ, तेरी महिमा सबको सुनाऊँ,
तेरे जैसा प्यार जताया, नही कोई रे तेरे बिना ॥4॥
कहत कबीर सुनो भाई साधु, सुणो भई साधु कहत कबीर,
गुरु बिना ज्ञान, बताया नही कोई रे तेरे बिना ॥5॥



## जंगल में भी मंगल

*तर्ज : मेरे आंगन में.....*

जगल मे भी मगल करे, नाना गुरु का नाम रे,
उद्धार करे दुनिया का, सावरे का काम रे ॥टेर॥

मेरे गुरु समता के सच्चे अवतार है,
सुख और शांति के पूरण दातार है,
पावन पुरुषोत्तम-2, भक्तो के भगवान है ।।1।।

मेरे गुरुवर को सारी दुनियां से प्यार है,
चाह एक तिर जाये, सारा ससार है,
निंदा हो या स्तुति-2, गुरु को एक समान है ।।2।।

कल्पतरु मानें ये, पूरे अरमान है,
ज्ञान देते सबको, न मन में एहसान है,
रंक हो या राजा-2, सभी को सन्मान है ।।3।।

देवों को भी प्यारा, मेरा श्रृंगार का लाल है,
जो भी करे भक्ति, वह होता निहाल है,
जवाहर का दूत-2, मेरे शासन की शान है ।।4।।

एक ही अर्ज, मेरी लेना खबरियां,
पतवार बनो ''इन्द्र'' की तिर जाय नैया,
छोड तुमको अवर, न हृदय में स्थान है ।।5।।



## नाना गुरुवर है महाज्ञानी

*तर्ज – तेरा साथ है कितना प्यारा..*

नाना गुरुवर है महाज्ञानी, समता की है सच्ची शानी,
समीक्षण ध्यानी, गुरु भव-2 रहेंगे, तेरे चरण पुजारी-2 ।।टेर ।।



जो भी आया द्वार पे, सुनते है पुकार-2
नजर पडी जब भक्त पे, हो जाते निहाल-2
वदन करते, धूली लेते, दुनिया चरण पुजारी ॥1॥

दो अक्षरो से है सजा, राम बाण सा नाम-2
शुद्ध भावो से जो जपे, सुधरे बिगडे काम-2
मुख से बोलो, मिश्री घोलो, हरले दुविधा सारी ॥2॥

परवाह किसकी हम करे, साइ गर है साथ-2
राह पकडली मोक्ष की, छुटेगी ना नाथ-2
जीवन देना, सुध-बुध लेना ''इन्द्र'' ने अर्ज गुजारी ॥3॥



## हुक्म शासन का शौर्य

*तर्ज : तुम्ही हो माता...*

हुक्म शासन की शान बढाओ,
युवाचार्य पद खूब ही दीपावो ॥टेर॥

सुरभित बगिया की सौरभ पाकर,
नानेश आज्ञा से जीवन सजाकर,
मुनि प्रवर की जय-जय गावो ॥1॥

दिशाए पा दशा बदलेगी,
दशो दिशा मे कीरत फैलेगी,
भटकती पीढी को मार्ग दर्शावो ॥2॥

चारो तीरथ तुम चरणे रहेंगे,
एक ही आण मे सारे चलेगे।

श्री साधुमार्गी संघ चमकावो ॥3॥

सुनहरी घड़ियों से रह गये वंचित,
''इन्द्र'' कहे कब होगा मन वांछित,
''राम'' राज्य के सपने पुरावो ॥4॥



## सब बोलो जय जयकार

सब बोलो जय जयकार, नाना गुरुवर की।
समता की दिव्य मशाल, नाना गुरुवर की ॥टेर॥

प्रथम पाठ पर हुक्म मुनीश्वर, घोर तपस्वी बने पूज्यवर।
शासन को दिया चमकाय, नाना गुरुवर जी ॥1॥

शिव मुनीश्वर बडे उपकारी, भव्य जीवों के तारणहारी।
छः काया प्रतिपाल, नाना गुरुवर जी ॥2॥

गिरी पाग वैरागी बन गये, उदय सागर तोरण से फिर गये।
तारण तिरण की जहाज, नाना गुरुवर जी ॥3॥

चौथमल जी संघ के नायक, भव्य जीवों के दया के पालक।
धीर वीर गंभीर, नाना गुरुवर जी ॥4॥

श्रीलाल ऋद्धि के त्यागी, नारी छोड कर बने वैरागी।
धर्म का किया प्रचार, नाना गुरुवर जी ॥5॥

ज्योति जगाई थली प्रांत में, जवाहर चमके दया धर्म में।
मोक्ष पति दातार, नाना गुरुवर जी ॥6॥

क्षमा शील और क्रान्तिकारी, गणपति को पदवी नही प्यारी।
अनुशासन से प्यार, नाना गुरुवर जी ।।7।।

समता दर्शन के व्याख्याता, धर्मपाल के बने विधाता।
किया समता का प्रचार, नाना गुरुवर जी ।।8।।

नाना गुरुवर अद्‌भुत योगी, जिन शासन की वृद्धि होगी।
थारो शासन चमके विशाल, नाना गुरुवर जी ।।9।।

युवाचार्य श्री राम हमारे, मर्यादाओ के रखवाले।
श्रीसंघ आधार, नाना गुरुवर जी ।।10।।



## गुरु–वंदन

*तर्ज : मेरी तेरी दुश्मन....*

वंदन हो वंदन हजारो वंदन,
जय जय हो श्रृगारा नंदन ।।टेर।।

दीन बधु हो दीन दयाला, प्याला पिलाते समता वाला।
दर पे आता जय जय गाता, झोली अपनी भर ले जाता।।
ब्रह्मर्षि है, दया के सदन ।।1।।

सकट मे है जिसने पुकारा, भेद न रखता सबको तारा।
डुबती नैया पल मे तारी, सकट मोचन कर गये भारी।
देव तरसते करने दर्शन ।।2।।

फूल है झूठा, जल भी झूठा, भक्ति मे मेरा मन है लूटा।
तीरथ बन गए गांव अरु नगरी, जहाँ भी जाते समता प्रहरी।
चमक रहा है, तुझसे शासन ।।3।।

दर पे आया हूॅ मै भिखारी, मेटो गुरुवर जन्मों की भारी।
सेवक हूॅ मैं, न विसरादो दृष्टि महर की बरसादो।
''इन्द्र'' कहे तोडो, कर्मो के बंधन ।।4।।



## गुरु चरणों में मेरी वंदना

*तर्ज– मेरे हाथों में नौ नौ चूड़ियां हैं....*

गुरु चरणों में मेरी वंदना है, करे सेवा हमारी ये भावना है,
आनंद आता, हमें देखे, तुम्हारी साधना है ।।टेर।
फूल श्रद्धा के लिए खडे दर पे,
कृपा करनी होगी किरतार हमपें-2 ।। 1।।
सत्य बोलना कभी ना छोडेंगे,
प्रीति झूठ से कभी ना जोडेंगे-2 ।।2।।
दीन दु:खियों के आसू पौछेगे,
गुरु भक्ति की केसर घोलेंगे-2 ।।3।।
''इन्द्र'' कहे चरण मे हमें रखले,
तेरी शरण मिले गुरु भव अगले-2 ।।4।।



## खुशियाँ मनाये, मंगल गाये

चादर-दिवस

*तर्ज : लकडी की काठी*

खुशियाँ मनाये, मंगल गाये,
नानेश गुरु को शीष झुकाये ॥टेर॥

गुरुवर दिव्य ज्ञानी है, समता के सैनानी है।
तीरथ चार के अन्तर यामी है
. यामी है-यामी है अन्तर यामी है ॥1॥

छठवा आरा सुनाया है, मन मुरझाया है
वनस्थली बीच बोध पाया है
पाया है-पाया है, आप्त वाणी पाया है ॥2॥

''इन्द्र'' गुरुवर ध्यानी है, महिमा सुहानी है
चादर दिवस पर शहादा बलिहारी है
हारी है-हारी है शहादा बलिहारी है ॥3॥

❋❋❋

## जय गुरु नाना मुख में मिश्री घोल

*तर्ज—जय गुरु नाना*

जय गुरु नाना 2 मुख मे मिश्री घोल,
सुबह शाम तू सच्चे दिल से, जय गुरु नाना बोल ॥टेर॥

जय गुरु नाना कहते मुख से आनंद कितना आता है,
अमृत पीने वाला ही तो स्वाद कह सकता है,
रटना करले सच्चे मन से, वाणी मिली अनमोल-1

जय गुरु नाना 2 अलख जिसने जगाई है,
राह उसने सत्यधर्म की, जीवन में अपनाई है।
बिगडी बनाने वाले योगीश्वर की जय 2 बोल-2
कलिमष सारे धोने मन का, नानेश चरण में आना है,
संताप मिटे अपने कर्म का, मुक्ति का सुख पाना है,
''इन्द्र'' कहे गई सो गई, रही को अंतर तोल-3



## जयवन्त होवे शास्ता

*तर्ज– हे प्रभु शुद्ध साधना.....*

जयवन्त होवे शास्ता जयवंत हमारा संघ हो।
अनुशास्ता की आस्था मे, अविचल अर्पित अंग हो ।।टेर।।

शासनेश की सुव्यवस्था, सुरतरु सी जाणिये।
हम एक हो अनेकान्त की गौरव सुगाथा गाईए।
कर्त्तव्यपथ पे चले निरन्तर, निर्विकल्प निर्द्वन्द हो ॥1॥

घोर तपस्या गणि हुक्म की, दिव्य जिनकी साधना
बनी नींव के प्रस्तर सी कितनी पूज्यवरों की कामना।
उल्लसित इतिहास स्वर्णिम हिमगिरी सा संघ हो ।।2।।

दुविधाएँ सारी दूर रहेगी, इगित ईशारों पे चले।
आडम्बरों से हट सदा, चारित्र उत्तम पे पले
नीलगगन सा संघ निर्मल, निर्मल ज्यूं विहंग हो ।।3।।

